ॐ

नित्यानन्द परमसुखद केवल ज्ञानमूर्तिं ।
द्वन्द्वातीत गगन सदृश तत्वमस्यादिलक्ष्यम् ॥



श्री महाप्रभु अवधूत श्री १०८ श्रीनित्यानन्दजी महाराज

एक नित्य विमल मचल सर्वधीसाक्षिभूत ।
भावातीत त्रिगुणरहित सद्गुरु त्वां नमामि ॥१॥



# नित्य-पाठ-दीपिका

[ भावार्थ सहित ]

श्री એન એચ. ડૂંગાજી ૨૭ સાઉથ સ્ટ્રીટ
ભાયખળા બમ્બઈ નં. ૮ की ओर से
સાદર ભેંટ, હા દેવરાજજી ભેં...
13-12-65






द्वितीय बार २००० ] [ मूल्य १)

॥ ॐ ॥




ॐ नमोऽस्त्वनन्ताय सहस्रमूर्तये,
सहस्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे ।
सहस्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते,
सहस्रकोटीयुगधारिणे नमः ॥१॥

—हज़ारों स्वरूप, हजारों चरण हजारों नेत्र, हज़ारों मस्तक, हजारों जंघा तथा–हज़ारों बाहुवाले अन्त रहित-परमात्मा को नमस्कार हो, हजारों नाम और सहस्र कोटी युगों को धारण करने वाले शाश्वत पुरुष को नमस्कार हो।

असितगिरिसमंस्यात्, कज्जलं सिन्धुपात्रे,
सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्रमुर्वी ।
लिखति यदि गृहीत्वा, शारदा सर्वकालं–
तदपि तव गुणानामीश ! पारं न याति ॥२॥

—नील पर्वत इतना काजल हो, महासागर समान दावात हो, कल्पवृक्ष की डालियों की कलम हो, पृथ्वी जितना

कागज़ हो और उसे लेकर साक्षात् सरस्वती सदा काल लिखती रहे तो भी, हे नाथ! हे जगद्गुरु आपके गुणों का पार नहीं आसकता।

त्वमेव माता च पिता त्वमेव त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव त्वमेव सर्वं मम देव देव! ॥३॥

—तुम ही माता और तुमही पिता हो, तुम ही बन्धु हो और सखा भी तुम ही हो, तुम ही विद्या और तुम ही धन हो-हे प्रभो! हे गुरुदेव! हे देवों के देव-मेरे एक मात्र सर्वस्व-सब कुछ-तुम ही हो।

—कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा,
बुद्ध्यात्मना वा प्रकृतेः स्वभावात्।
करोमि यद्यत्सकलं परस्मै
नारायणायेति समर्पयामि ॥४॥

—काया से, वाणी से मनसे इन्द्रियों से, बुद्धि से, चित्त से, अहंकार किंवा-प्रकृति के स्वभाव से जो जो कुछ करता हूँ वह सब हे परब्रह्म नारायण! आपके चरण-कमलों में समर्पण करता हूँ।

ॐ तत्सत्



॥ ॐ ॥



# मङ्गलाचरण ।

ॐकारं विन्दुसयुक्त नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामद मोक्षदं चैव ॐकाराय नमोनम. ॥१॥

—विन्दु सहित ॐकार [ परब्रह्म परमात्मा का सब से छोटा और सर्वोपरि नाम ] जिसका योगी जन नित्य ध्यान करते हैं और कामादि मोक्ष का दाता है उस परब्रह्म ॐकार को बारंबार नमस्कार हो ।

नारायण नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं चैव, ततो जयमुदीरयेत् ॥२॥

—अनन्त ब्रह्माण्ड के नाथ श्रीमन्नारायण वीर नरो में उत्तम ऐसे श्रीकृष्ण भगवान् को, तथा सन्मार्ग-प्रेरक देवी सरस्वती को नमस्कार करके ग्रन्थ का प्रारम्भ करना ।

सर्वदा सर्व कार्येषु नास्ति तेषाममंगलम् ।
येषां हृदिस्थो भगवान्, मंगलायतनो हरिः ॥३॥

—सब मंगलों के भण्डार (और सदा-दाता) ऐसे भगवान् हरि जिस किसी मनुष्य के हृदय में दर्शन स्मरण कथा कीर्तनादि द्वारा विराजमान होते हैं, उसका सर्वदा और सर्व कार्यों में अमंगल तो होता ही नहीं, अर्थात् मंगल ही होता है।

व्यासाय विष्णुरूपाय व्यासरूपाय विष्णवे।
नमो वै ब्रह्म निधये वासिष्ठाय नमोनमः ॥४॥

व्यासस्वरूप भगवान् विष्णु को नमस्कार करता हूं और विष्णुस्वरूप महर्षि व्यास को, जो कि-वसिष्ठ कुल में उत्पन्न हुए थे और जिन्होंने वेद के विभाग किये थे उनको बारंबार नमस्कार करता हूँ।

अचतुर्वदनो ब्रह्मा, द्विबाहुरपरो हरिः।
अभाललोचनः शंभुर्भगवान् बादरायणः ॥५॥

—ये भगवान् बादरायण (व्यासमुनि) चार मुखवाले नहीं तो भी साक्षात्-ब्रह्मा हैं दो हाथवाले होते हुए भी साक्षात्-श्री हरि हैं, और कपाल पर तीसरा नेत्र नहीं, तो भी साक्षात् शंकर हैं।

ॐ तत्सत्



* ॐ *

# मङ्गल-द्वादशी ।

## ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ।

* ॐकार रूपा चिति है सदा ॐ *
* न मूं उसे है सबका निदा न *
* मो दाग्नि में प्राण अपान हो मो *
* भ क्ति प्रिया के प्रिय हो चिदा भ *
* ग ति प्रभावा वह है चिरा ग *
* व शी बनो, शुद्ध करो स्वभा व *
* ते जो मयी में कुछ भी न हो ते *
* वा र्ता, भवार्ता, मय वासना वा *
* सु धाचिति, प्राण परा चिरा सु *
* दे ती सभी वा कुछ भी नहीं दे *
* वा णी परा ॐ चिति भावना वा *
* य श्रेष्ठ देवो सबको सदा य *

—— o ——

ॐ शान्ति. ॐ शान्तिः ॐ शान्तिः

• ॐ •

# विज्ञप्ति।

योगी याज्ञवल्क्य राजा जनक के प्रति कहते हैं:–"हे जनक! जिस प्रकार मध्याह्न काल की तपी हुई रेती में पड़े घी को पीछा उठालेने के लिये कोई बुद्धिमान् पुरुष समर्थ नहीं होता उसी प्रकार मनुष्य शरीर नाश होजाने पर फिर उसकी प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है। मनुष्य शरीर के सिवाय अन्य सब ऊँच नीच शरीरों की प्राप्ति दुर्लभ नहीं है। मनुष्य-शरीर में भी भरतखण्ड में मनुष्य शरीरों की प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है। जिन स्त्री पुत्रादिकों के लिये अधिकारी मनुष्य शरीर का वृथा नाश करता है उन स्त्री पुत्रादिकों की प्राप्ति भी कुछ दुर्लभ नहीं है, उनकी प्राप्ति तो स्वर्ग नरक तथा चौरासी लक्ष योनियों में जहाँ तहाँ शरीर समान सब बिना-प्रयत्न भाग्यानुसार हो जाती है"।

"यह अधिकारी शरीर एक बार प्राप्त होकर फिर प्राप्त होना महान् कठिन है। इस भरतखण्ड में जो जीव मनुष्य शरीर पाकर पुण्य कर्म करता है वह स्वर्गादि उत्तम लोक को प्राप्त होता है, जो पाप कर्म करता है वह नरक को प्राप्त होता है, और जो दोनों ओर से तटस्थ हुआ ब्रह्म विद्या प्राप्त कर आत्म साक्षात्कार कर लेता है वह सदा के लिये मुक्त होजाता है।

इसलिये मनुष्य का सर्वोत्तम कर्तव्य है कि–वह मनुष्य जन्म पाकर आत्म-साक्षात्कार करके जीवन सफल करे"।

—( बृहदारण्यक उपनिषद् )

* * * *

जो अधिकारी पुरुष मनुष्य-शरीर को पाकर आत्म-साक्षात्कार नहीं कर पाता उसकी महान् हानि होती है। श्रुति मे कहा है किः–' न चेद वेदीर्महती विनष्टिर्येतद्विदु-रमृतास्ते भवन्ति" अर्थात्–जो अधिकारी पुरुष-शरीर को पाकर आनन्द स्वरूप आत्मा को नहीं पहचानता वह अज्ञानी पुरुष जन्ममरणादिक अनेक दुःख पाता है, तथा जो आनन्द स्वरूप आत्मा को जानता है वह मोक्ष रूप अमृत को पाता है। यह मोक्ष आत्मज्ञान बिना नहीं होता, श्रुति में कहा है किः– "ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः", "नान्यः पथा विद्यतेऽयनाय", अर्थात् आत्मज्ञान बिना कभी मुक्ति नहीं होती, इसके सिवाय मुक्ति के लिये दूसरा कोई मार्ग नहीं है। एक आत्मज्ञान ही मोक्ष प्राप्ति का परम मार्ग है।

* * * *

आत्मज्ञान श्रोत्रिय-ब्रह्मनिष्ठ-गुरु के उपदेश से होता है। श्रुति मे कहा है किः—"आचार्यवान् पुरुषो वेद" श्रोत्रिय, ब्रह्मनिष्ठ पुरुष आत्मा को जानते हैं, इस कारण से मुमुक्षु को ब्रह्मनिष्ठ गुरु के मुख से ब्रह्मविद्या श्रवण कर, आत्मज्ञान अवश्य संपादन करना चाहिये।

* * * *

॥ ॐ ॥

# विज्ञप्ति ।

योगी याज्ञवल्क्य राजा जनक के प्रति कहते हैं—"हे जनक! जिस प्रकार मध्याह्न काल की तपी हुई रेती में पड़े घी को पीछा उठालेने के लिये कोई बुद्धिमान् पुरुष समर्थ नहीं होता, इसी प्रकार मनुष्य शरीर नाश होजाने पर फिर उसकी प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है। मनुष्य शरीर के सिवाय अन्य सर्व ऊँच नीच शरीरों की प्राप्ति दुर्लभ नहीं है। मनुष्य-शरीर में भी भरतखण्ड में मनुष्य शरीरों की प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है। जिन स्त्री पुत्रादिकों के लिये अधिकारी मनुष्य शरीर को वृथा नष्ट करता है उन स्त्री पुत्रादिकों की प्राप्ति भी कुछ दुर्लभ नहीं है, उनकी प्राप्ति तो स्वर्ग नरक तथा चौरासी लक्ष योनियों में जहाँ तहाँ शरीर समान सब बिना-प्रयत्न भाग्यानुसार हो जाती है"।

'यह अधिकारी शरीर एक बार प्राप्त होकर फिर प्राप्त होना महान् कठिन है। इस भरतखण्ड में जो जीव मनुष्य शरीर पाकर पुण्य कर्म करता है वह स्वर्गादि उत्तम लोक को प्राप्त होता है जो पाप कर्म करता है वह नरक को प्राप्त होता है, और जो दोनों ओर से लक्ष हटा ब्रह्म-विद्या प्राप्त कर आत्म साक्षात्कार कर लेता है, वह सदा के लिये मुक्त होजाता है।

होते हैं, सब नहीं। इसलिये, ज्ञानी के साथ "तत्त्वदर्शी" यह विशेषण लगाया है।

इससे भगवान् का यह अभिप्राय है कि-"जो यथार्थ तत्त्व को जानने वाले होते हैं, उनके द्वारा उपदेश किया हुआ ही ज्ञान अपने कार्य को सिद्ध करने में समर्थ होता है, दूसरा नहीं" (  ) गीता।

दोहा—जो अद्वैत अपार सुख, जामें दुःख न लेश।
दृढ़ अनुभव से पाइये, सद्गुरु के उपदेश॥

* * * *

दोहा—सद्गुरु शरणहिं जायके, विधिवत् मस्तक नाय।
पूछे साधन मोक्ष को, मन एकाग्र लगाय॥

* * * *

श्लोक–को नाम बन्धः कथमेष आगतः,
कथं प्रतिष्ठास्य कथं विमोक्षः।
कोऽसावनात्मा परमः स्वआत्मा,
तयोर्विवेकः कथमेतदुच्यताम्॥

अर्थात्:—बन्ध क्या है? यह कैसे हुआ? इसकी स्थिति कैसे है? अब इससे मोक्ष कैसे मिल सकता है? अनात्मा कौन है? अपना-वास्तविक आत्मा कौन है? और उनका विवेक (पार्थक्य-ज्ञान) कैसे होता है? कृपया सब कहिये।

"तद्विज्ञानार्थं सद्गुरुमेवाभिगच्छेत्समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठं । शान्तो दांतस्तितिक्षुः श्रद्धान्वितः समाहितो भूत्वा ऽऽत्मन्येवात्मानं पश्येत्"। अर्थात्ः—उस ब्रह्म को जानने के लिये वह अधिकारी समित्पाणी ( शिष्य भाव से ) हुआ शान्त, दान्त तितिक्षु, श्रद्धावान्, समाधान युक्त होकर श्रोत्रिय और ब्रह्मनिष्ठ गुरु के समीप जाय और महाकाश विषे घटाकाश की नाईं ब्रह्मरूप आत्मा विषे ही कूटस्थ रूप आत्मा को एक रूप देखे।                                                  —( श्रुति )

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥

—वह ( ब्रह्मज्ञान ) जिस विधि से प्राप्त होता है, ( वह ) तू जान-सुन। ( नम्रता पूर्वक )–आचार्य के समीप जाकर भली भांति दण्डवत् प्रणाम करने एवं ( किस तरह बन्धन हुआ ? कैसे मुक्ति होगी ? विद्या क्या है ? अविद्या क्या है ? इस प्रकार निष्कपट भाव से ) प्रश्न करने से और गुरु की यथा योग्य सेवा करने से ( ज्ञान प्राप्त होता है )।

अभिप्राय यह है कि–इस प्रकार सेवा और विनय आदि से प्रसन्न हुए–तत्त्वदर्शी, ज्ञानी आचार्य तुझे उपर्युक्त विशेषणों वाले ज्ञान का उपदेश करेंगे।

ज्ञानवान् भी कोई कोई ही यथार्थ "तत्त्व" को जानने वाले

होते हैं, सब नहीं। इसलिये, ज्ञानी के साथ "तत्त्वदर्शी" यह विशेषण लगाया है।

इससे भगवान् का यह अभिप्राय है कि-"जो यथार्थ तत्त्व को जानने वाले होते है, उनके द्वारा उपदेश किया हुआ ही ज्ञान अपने कार्य को सिद्ध करने मे समर्थ होता है, दूसरा नहीं" (          ) गीता।

दोहा—जो अद्वैत अपार सुख, जामें दुःख न लेश।
दृढ़ अनुभव से पाइये, सद्गुरु के उपदेश॥

*          *          *          *

दोहा—सद्गुरु शरणहिं जायके, विधिवत् मस्तक नाय।
पूछे साधन मोक्ष को, मन एकाग्र लगाय॥

*          *          *          *

श्लोक-को नाम बन्धः कथमेष आगतः,
कथं प्रतिष्ठास्य कथ विमोक्षः।
कोऽसावनात्मा परमः स्वआत्मा,
तयोर्विवेकः कथमेतदुच्यताम्॥

अर्थात्ः—बन्ध क्या है? यह कैसे हुआ? इसकी स्थिति कैसे है? अब इससे मोक्ष कैसे मिल सकता है? अनात्मा कौन है? अपना-वास्तविक आत्मा कौन है? और उनका विवेक (पार्थक्य-ज्ञान) कैसे होता है? कृपया सब कहिये।

"तद्विज्ञानार्थं सद्गुरुमेवाभिगच्छेत्समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठं । शान्तो दान्तस्तितिक्षुः श्रद्धान्वितः समाहितो भूत्वाऽऽत्मन्येवात्मानं पश्येत्' । अर्थात्—उस ब्रह्म को जानने के लिये वह अधिकारी समित्पाणी ( शिष्य भाव से ) हुआ शान्त, दान्त तितिक्षु, श्रद्धावान, समाधान युक्त होकर श्रोत्रिय और ब्रह्मनिष्ठ गुरु के समीप जाय और महाकाश विषे घटाकाश की भांति ब्रह्मरूप आत्मा विषे ही कूटस्थ रूप आत्मा को एक रूप करे। —( श्रुति )

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥

—वह ( ब्रह्मज्ञान ) जिस विधि से प्राप्त होता है, ( वह ) तू जान-सुन । ( नम्रता पूर्वक )—आचार्य के समीप जाकर भली भांति दण्डवत् प्रणाम करने एवं ( किस तरह बन्धन हुआ ? कैसे मुक्ति होगी ? विद्या क्या है ? अविद्या क्या है ? इस प्रकार निष्कपट भाव से ) प्रश्न करने से और गुरू की यथा योग्य सेवा करने से ( ज्ञान प्राप्त होता है )।

अभिप्राय यह है कि—इस प्रकार सेवा और विनय आदि से प्रसन्न हुए—तत्त्वदर्शी, ज्ञानी आचार्य तुम्हें उपर्युक्त विशेषणों वाले ज्ञान का उपदेश करेंगे।

ज्ञानपन्थ भी कोई कोई ही यथार्थ "तत्त्व" को जानने वाले

से थोडे शब्दों मे महान् अर्थ भरा होता है, तथा एक ही शब्द जीवात्मा की ओर से प्रार्थना रूप मे और परमात्मा की ओर से आश्वासनप्रद तथा बोधगम्य-मार्गप्रदर्शक होता है जैसा कि ईशोपनिषदादि मे कई जगह आया है।

अतएव ये तीनों आरतियां "सूक्त" रूप हैं। शिष्य गुरु से "मल" "विक्षेप" तथा "आवरण" को दूर करने की प्रार्थना करता है, और गुरु शिष्य को अश्वासन के साथ २ श्रवण-मनन-निदिध्यासन का मार्ग बतलाते हैं। साथ ही यह भी बतलाते हैं कि-"ब्रह्म विद्या का अधिकारी शिष्य और गुरु कैसे होने चाहिये, श्रुति स्मृति में क्या लक्षण लिखे हैं, साथ ही ब्रह्मश्रोत्रिय तथा-ब्रह्मनिष्ठ के उदाहरण भी दे दिये हैं कि-श्रेय पथगामी कौन २ कैसे हुए हैं।

ब्रह्म विद्या कैसे प्राप्त की जाती है? गुरु, ईश्वर, वेद तथा शिष्य का देह रूप से तथा-आत्मरूप से क्या स्वरूप है? यह भी बतलाया है।

"उपासना" ब्रह्म प्राप्ति मे साहाय्यकारी है, तथा उपासनाओं में भी प्रणव की "अहग्रह" उपासना ही सुलभ-सुख-शान्ति कर है। इस अन्तर्गुह्य को आरतियों में प्रणव की प्रचुरता करके आवश्यकता स्पष्ट की है।

* ❀ * *

आरतियों की प्रत्येक पंक्ति वेद उपनिषदादि के गूढतम

प्रस्तुत पुस्तक में प्रथम आरती इन्हीं प्रश्नों के सम्बन्ध में है। कोई एक मुमुक्षु जब सांसारिक माया जाल से अति घबरा जाता है और शान्ति का कोई मार्ग नहीं पाता, तब सद्गुरु के शरणापन्न हो सुख प्राप्ति का कोई मार्ग पूछता है। उसके उत्तर में गुरु देव जगत् को माया जाल, दृश्य प्रपंच को भ्रम का कारण बतला 'तत्त्वमसि' महा वाक्य का उपदेश देकर आज्ञा करते हैं कि– इस उपदेश को श्रवण करके अब मनन निदिध्यासन द्वारा पक्का कर लो काल पाकर तुम्हें दृढ़ अनुभव होगा और सुख शान्ति प्राप्त होगी"।

* * * *

दूसरी आरती सद्गुरु देव की सगुण–निर्गुण रूप में स्तुत्यात्मक है।

* * * *

तीसरी आरती में विमल–निर्मलस्वरूप गुरुदेव से 'मल' दूर करने के लिये प्रार्थना है। इसी प्रकार चौथी आरती में अचल स्वरूप गुरुदेव से चित्त की चंचलता रूप 'विक्षेप' का दूर करने की और आरती नं० ५ में केवल ज्ञानस्वरूप गुरुदेव से 'आवरण' (अज्ञान) दूर करके निज चरण-कमलों में स्वीकार करने की प्रार्थना की गई है।

* * * *

यह तीनों आरतियाँ साधारण आरतियाँ नहीं हैं, वरन् वेदादि ग्रन्थों के 'सूत्र सूत्रादि" की तरह हैं कि जिनमें थोड़े

से थोडे शब्दों मे महान् अर्थ भरा होता है, तथा एक ही शब्द जीवात्मा की ओर से प्रार्थना रूप में और परमात्मा की ओर से आश्वासनप्रद तथा बोधगम्य-मार्गप्रदर्शक होता है जैसा कि ईशोपनिषदादि मे कई जगह आया है।

अतएव ये तीनों आरतियां "सूक्त" रूप है। शिष्य गुरु से "मल" "विक्षेप" तथा "आवरण" को दूर करने की प्रार्थना करता है, और गुरु शिष्य को अश्वासन के साथ २ श्रवण-मनन-निदिध्यासन का मार्ग बतलाते है। साथ ही यह भी बतलाते है कि-"ब्रह्म विद्या का अधिकारी शिष्य और गुरु कैसे होने चाहिये, श्रुति स्मृति मे क्या लक्षण लिखे हैं, साथ ही ब्रह्मश्रोत्रिय तथा-ब्रह्मनिष्ठ के उदाहरण भी दे दिये हैं कि-श्रेय पथगामी कौन २ कैसे हुए है।

ब्रह्म विद्या कैसे प्राप्त की जाती है? गुरु, ईश्वर, वेद तथा शिष्य का देह रूप से तथा-आत्मरूप से क्या स्वरूप है? यह भी बतलाया है।

"उपासना" ब्रह्म प्राप्ति में साहाय्यकारी है, तथा उपासनाओं में भी प्रणव की "अहग्रह" उपासना ही सुलभ-सुख-शान्ति कर है। इस अन्तगुह्य को आरतियों में प्रणव की प्रचुरता करके आवश्यकता स्पष्ट की है।

* * * *

आरतियों की प्रत्येक पंक्ति वेद उपनिषदादि के गूढतम

आशयों को लिये हुए कितनी सुगम भाषा में श्री महाप्रभु जी की अमृतमयी अनुभव गम्य-वाणी द्वारा उद्धृत हुई है इसका अनुभव विचारशील एवं जिज्ञासु भक्तों को हुए बिना न रहेगा।

*  *  *  *

पंक्तियों नीचे वेद उपनिषद्, गीता, आत्मपुराण श्रीमद् भागवत श्रीदहरब गुरुसागर, नित्यानन्द विलास तत्त्वबोध, श्रीमद् जगद्गुरु शङ्कराचार्य के प्रस्थान त्रयी विवेक चूड़ामणि आदि २ ग्रंथ श्लोक सूक्ष्मातिसूक्ष्म रूपमें अवतरण उद्धृत किये गये हैं। इसी प्रकार वेदान्त के प्रसिद्ध ग्रन्थ पंचदशी, विचार सागर बालबोधनी तथा अन्यान्य ग्रन्थरत्नों से भी सहायता ली गई है और प्रमाण दिये गये हैं। अतः सर्व महात्माओं को सादर साधुवाद !

*  *  *  *

आरती नम्बर ६ सप्तश्लोक गुरु गीता है। जिस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता सात सौ श्लोकों की है, पर उसमें से ७ श्लोक निकाल कर सप्तश्लोकी-गीता प्रकार में आई है जिस का कि-शास्त्रों पुरुष नित्य पाठ करते हैं उसी प्रकार गुरु-गीता में से उद्धृत यह "सप्तश्लोकी-गीता" भी महान् माहात्म्यपूर्ण है। इसकी प्रशंसा स्वयं विश्वजन्य माहात्माय शंकर भगवान ने जगन्माता पार्वती जी के प्रति वर्णन की है।

*  *  *  *

सातवा–"स्तोत्र अष्टक" है। ज्ञानोत्तर दशा में स्वरूपानुभव का ( जीवन मुक्ति के आनन्द की लहर का दृश्य) वर्णन इस स्तोत्र मे है। जिस प्रकार गुरुदत्त भगवान् की अवधूत गीता है तथा–श्री शङ्कराचार्य जी के "निर्वाणषट्क" "पंचदशी" आदि २ है, वैसे ही यह अष्टक भी पूज्यपाद श्रीगुप्तानन्द जी महाराज की जीवन्मुक्त दशा की आनन्द लहरें है। विशेष वृत्त स्तोत्र के साथ दिया है।

* * * *

आठवीं–"सन्ध्या आरती" है। उसके प्रारम्भ मे ही लिखा है कि–"जितनी सन्ध्या आरतियें है उन सबका सार लिखते हैं, जो कोई इसके अर्थ को धारण करेगा वह आत्मासाक्षात्कार पाकर जीवन्मुक्त होजावेगा"। यह आरती प्रक्रियात्मक है।

* * * *

नम्बर ९ में 'केशवाष्टक' है, जोकि के = ब्रह्मा + ईश = रुद्र + व = वासुदेव त्रिगुणरूपधारी परमात्मा, अथवा–विद्यागुरु केशवावधूत अथवा–क = केवल + ईश = कल्याणस्वरूप + व = "वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः" ऐसे केवल कल्याण-स्वरूप गुरुदेव की स्तुति है।

× × × ×

अन्त मे गृहस्थियों के लिये साधारण धार्मिक सूचनाएं है।

× × × ×

साधारण कवि की कृतियों के भावों का समझना और उनका अर्थ लगाना जब बड़ा कठिन है तो फिर महान् विरक्त पहुँचे हुए महात्माओं की अनुभवगम्यवाणी का समझना कितना दुरूह होसकता है यह स्पष्ट ही है। तुलसीकृत रामायणकी एक चौपाई के किसी भक्त ने एक लाख अर्थ किये हैं, गीता के अभी तक दो हजार के ऊपर अनुवाद हो चुके हैं। ऐसे ही अनेक महात्माओं की वाणियों पर अनेक टीका टिप्पणी, भावार्थ और भाष्य हुए हैं और होते रहेंगे। इसका यह कारण है कि—यथार्थ अर्थ तो जबतक उन महात्माओं के मुखारविन्द से न निकले तब तक विदित नहीं होता, पर ऐसा होना—ऐसा अवसर प्राप्त होना—है महा दुर्लभ। क्योंकि—जो महात्मा निरीह, निरिच्छ, स्वच्छन्द निर्द्वन्द्व हैं जिनकी मर्जी पर सौदा होता है, कभी मर्जी में आवे तो दो शब्द कहदें वर्ना हरिहर।

ऐसी दशा में उन हजारों भावुक-भक्त-मुमुक्षुओं को जो नित्यप्रति इस 'नित्य पाठ' का पाठ करते हैं, और प्रेम से उत्कट-इच्छा से, चाहते हैं कि—इसके अर्थ (रहस्य) को समझें, उन्हें कुछ इंगित—(संकेत) प्राप्त हो—इस हेतु से स्वामी अमरदासजी के शब्दों में प्रार्थना है कि—

दो :—वाच्या मान चाहत सुख्या यह विभ्रम मनमाँहि।
विचारमाल (भावार्थदीप) तापर रची, अब तक पर नाहिं॥१॥

× × × ×

आरती नं० १, स्तोत्र नं० ७, तथा-आरती नं० ८ प० पू० अवधूत स्वामी श्री गुप्तानन्दजी महाराज कृत हैं।

आरती नं० २ एक विद्वान् गुरुभक्त द्वारा रचित, तथा-आरती न० ३ । ४ । ५ तथा ६ श्री अवधूत महाप्रभु श्री १०८ नित्यानन्द जी महाराज की कृपा प्रसादी है।

× × × ×

अन्त में यही प्रार्थना है, जैसी कि-श्रीजगद्गुरु ने आज्ञा की है :—

लक्ष्ये ब्रह्मणि मानसं दृढ़तरं संस्थाप्य, वाह्येन्द्रियं-
स्वस्थाने विनिवेश्य, निश्चलतनुश्चोपेक्ष्य देहस्थितिम् ॥
ब्रह्मात्मैक्यमुपेत्य, तन्मयतया चाखण्डवृत्यानिशं ।
ब्रह्मानन्दरस पिबात्मनि मुदा, शून्यैः किमन्यैर्भ्रमैः ॥

भावार्थः—अपने लक्ष्य-ब्रह्म-में चित्त को दृढ़तापूर्वक स्थिर करके, वाह्य इन्द्रियों को ( उनके विषयों से रोककर ) अपन अपने गोलकों में स्थिर करो, शरीर को निश्चल रक्खो, और उसकी स्थिति की ओर ध्यान मत दो। इस प्रकार ब्रह्म और आत्मा की एकता करके, तन्मयभाव से और अखण्ड-वृत्ति से अहर्निश मन ही मन आनन्दपूर्वक ब्रह्मानन्द रस का पान करो। अन्य थोथी वातों से क्या लेना है ?

अनात्मचिन्तनं त्यक्त्वा
कश्मलं दुःखकारणम् ॥

चिन्तयाऽऽत्मानमानन्द—
रूपंयन्मुक्तिकारणम् ॥

अर्थात्—दुःख के कारण घोर-मोह रूप, अनात्मचिन्तन को छोड़कर, आनन्द स्वरूप आत्मा का चिन्तन करो, जो कि मुक्ति का साक्षात् कारण है।

एषः स्वयं ज्योतिरशेषसाक्षी
विज्ञानकोशे विलसत्यजस्रम् ।
लक्ष्यं विधायैनमसद्विलक्षण—
मखण्डवृत्त्याऽऽत्मतयानुभावय ॥

भावार्थ—यह जो स्वयं प्रकाश सबका साक्षी, निरन्तर विज्ञानमय कोश में विराजमान है समस्त अनित्य पदार्थों से पृथक् इस परमात्मा को ही अपना स्वरूप बनाकर इसी का तैल धारावत् अखण्ड वृत्ति से आत्म-भाव से चिन्तन करो।

"तत्सत्"



* ॐ *

# द्वितीयावृत्ति पर दोशब्द ।

— o —

सर्व सच्चिदानंद पूर्णब्रह्म पुरुषोत्तम श्री सद्गुरु देव की असीम कृपा से 'नित्य-पाठ-दीपिका' की यह द्वितीयावृत्ति प्रकाशित होरही है ।

प्रथमावृत्ति को भावुक भक्तों ने बड़े प्रेम से पढ़ा-पढाया और एक दूसरे के पास देखकर अन्य देश-निवासित भाइयों ने इसे मगा २ पढ़ा और कितने ही पूज्यपाद श्रद्धेय गण्यमान्य विद्वान् भक्त सुहृद सज्जनों ने सहानुभूति सूचक पत्रादि भी भेजे जिसके लिये उन सब महानुभावों को धन्यवाद है ।

इस बार और भी अनेकानेक सन्त महात्माओं के ग्रन्थ-रत्नों में से धन्यवाद पूर्वक अवतरण यत्र तत्र दिये गये है आशा है कि जिज्ञासु भाईयों को उपयोगी विदित होंगे । अवतरणों के नीचे ग्रन्थों के नाम तो दिये हैं पर कितनेक रह भी गये हैं तदर्थ क्षमा प्रार्थना है ।

तो भी सत्शास्त्रों का पठन-पाठन बहुत उपयोगी समझा गया है और इसीलिये शास्त्रों में कहा गया है कि:—

सच्छास्त्राब्धमृतं मित्र, पीत्वा पीत्वा पुनः पुन. ।
दीर्घ संसार रोगस्य, हानिं कृत्वा सुखी भव ॥१॥

परन्तु इसके साथ ही यह भी कहा है कि:—

पाठ मात्रेण ग्रंथस्य, नैव लाभ प्रजायते ।
वर्तनं किन्तु तद्वदि, सम्यग्लाभाय कल्पते ॥

अर्थात्:—शास्त्र में कहे अनुसार यतन करने से ही सम्यग्लाभ की प्राप्ति हो सकती है।

आशा है कि इस पुस्तक को भी जिज्ञासुगण अपने गुरुजनों से पढ़-समझ कर नीर क्षीर विवेक द्वारा सार मात्र ग्रहण कर भूल चूक को क्षमा प्रदान कर अपनी उत्तम शुभ सम्मति द्वारा अनुगृहीत करेंगे ताकि नवीन आवृत्ति के समय उससे लाभ लिया जा सके।

बरेली
रामनवमी ९४
१९-४-३७

विनीत
प्रकाशक।



* ॐ *

# सद्गुरुदेव स्तुति।

* ॐ *

सत्यं मान विवर्जितं श्रुतिगिरामाद्यं जगतकारणम्,
व्याप्तं स्थावरजङ्गममुनिवरै ध्यात निरुद्धेन्द्रियै।
अर्काग्नीन्दुमयंशताक्षर वपु स्तारात्मक सन्ततं।
नित्यानन्द गुणालय गुणपर वन्दामहे तन्महः॥

टीकाः—अरूपस्य ब्रह्मणो भावनरूप ध्यान मेतत्। सताम, असत्यव्या वृतिरूपम्; 'सत्यं ज्ञान मनन्तं ब्रह्म' इति श्रुतेः। मान विवर्जितम्, प्रमाणा गोचरी कृतम्, 'यतोवाचो निवर्तन्ते' इति श्रुतेः। श्रुति गिरा माद्यम्, वेद प्रवक्तृ, 'शास्त्र योनित्वात्' इतिबादरायण सूत्रणात, जगत्कारणम; 'जन्माद्यस्य' इति सूत्रणात्। व्याप्त-स्थावर जङ्गमम. 'सहस्रशीर्षा' इति श्रुतेः। मुनिवरेर्वारदादिभिः। अर्काग्नीन्दु मय मिति गायत्र्यादि देवता क्रमेण। यद्वा अर्को विष्णुः अग्नी रुद्र इन्दुर्ब्रह्मा तन्मयम्। तत उत्पन्नत्वात्। यद्वा ओङ्कार रूपत्वं वक्ष्यति। एतेनाकारोकारम् कारकात्मक त्वेनाग्नीन्द्वर्क रूपत्व। शताक्षर वपु रिति शताक्षरैः परनहः प्रतिपाद्यते। प्रतिपाद्य प्रतिपादक योर भेदात् शास्त्र योनित्वेन कार्य कारण भेदाद्वा शब्द ब्रह्मरूपत्याद्व तथोभिः, यद्वा यतः अर्काग्नीन्दु रूपत्वम् अतएव शताक्षर वपुरिति हेतु हेतु मद्भावेन योजना। नित्यानन्द चित्व तत्स्वरूप मेव।

तथाऽक्षमत्यक्ष भगवत् उपचारात् । गुणत्रयात्मकस्य रजस्तमोभ्यः परं तत्राहितम् । तत्रैव शिरसि प्रसिद्धम् । महः नित्य प्रकाशक त्वात् मह इव । एत च सर्वशब्दा स्तस्य वस्तुनो वाचका एवम वाचकाः । एतेषां शब्दानामेक स्वार्थ त्वम्

अपर्यायत्वेऽपि अतद्रूप्या वृत्त्यर्थे तथा न पौनरुक्त्यम ।

—दूसरा अर्थ इस प्रकार भी किया जाता है:—

महस्तेजो रूपा कुण्डलिनी उच्यते । सत्यं नित्यत्वात्तस्याः । 'नित्या शक्तिः परा देवी' इत्युक्तेः । ज्ञान निपुणा तद्वर्जिता 'सूक्ष्मात् सूक्ष्म तरा विभुः' इत्युक्तेः । व्याप्त व्यापक लक्षणा 'सर्वगा विश्वरूपिणी दिक्कालाद्यनवच्छिन्ना' इत्युक्तेः । निष्कलेन्द्रिये मुनिवरै ध्याता, 'योगीन्द्रैध्येयाच सर्वदा' इत्युक्तेः । 'योगिनां हृदयाम्भोजे नृत्यन्ती नित्य मञ्जसा' इत्यादि । अग्नीषोमीन्दुरूपा, 'त्रिधाम जननी देवी' इत्युक्तेः । 'सोमे सूर्ये निरूपाच' इत्युक्तेश्च ।

शताक्षरवपुः 'त्रिभ्यात्मना प्रभुत्वा साश्रुते मन्त्र मर्पजगत्' इत्युक्ते । तारात्मकम् , 'तमम्ये चिन्तये देवी सुम्या कारोवरि व्यमाम्' ओङ्कार रूपिणीं व्योम्ना मात्मरूपां शमोद्यपाम् ॥ ( इत्युक्तेः )

नित्यानन्द गुणरूपा, 'नित्यानन्द गुणोदया' इत्युक्तेश्च गुण परा, गुण त्रया पराच 'शक्ति कुण्डलिनी गुण त्रय वपु विद्युल्लता सन्निभा' इत्युक्ते । 'परापर विभागेन परशक्ति रियं मता इत्युक्तेश्च

—शताक्षर मन्त्र–त्रिष्टुप गायत्री और अनुष्टुप तीनों के संयोग से बनता है । —नारायण-हृदय ।

* ॐ *

# प्रार्थना ।

मनो मयेन कोषेणाऽविद्यायः परमाद्भुतम ।
विज्ञान मय कोषेण विद्यायाश्च निकेतनम् ।
सृष्टावाऽऽनन्द मये कोषे नित्यानन्दो विराज से ।
सृष्टि शोभादि नैपुण्य कुल गेह ! नमोऽस्तुते ॥

—मनो-मय कोष से परम अद्भुत अविद्या के निकेतन को बनाकर और विज्ञान मय कोष से विद्या के निकेतन को बनाकर आनन्द-मय कोष में आप नित्यानन्द रूप से विराजमान रहते हैं। हे महा प्रभो ! आप सृष्टि की शोभादि के नैपुण्य में मुख्याधिष्ठाता है, आप को प्रणाम है।

शुद्ध चैतन्य रूपात्मा, सर्व सङ्ग विवर्जितः।
नित्यानंदः प्रसन्नात्मा जीवन्मुक्त नमाम्यहम् ॥

—हे गुरु देव ! आप शुद्ध चैतन्य स्वरूप, सर्व संगों से रहित नित्य–आनन्द के दाता प्रसन्न आत्मा, जीवन्मुक्त है आप को मेरा प्रणाम है।

हे प्रभो ! हे जनार्दन आप तो भावग्राही हैं पण्डित हो या मूर्ख आप की प्रसन्नता की तारतम्यता तो 'भाव' पर ही रहा करती है–भाव के वेर और केले के–छिलके, दुर्योधन के मेवे से कहीं ज्यादा अच्छे माने गये है और इसी लिये

तदाश्रयत्वञ्च भगवत् उपचारात्। गुणस्यत्वस्य रजस्तमोभ्यः परं तद्राहित्यम्। तदेव शिरसि प्रसिद्धम्। महः नित्यं प्रकाशक त्वाम् महः इव। एते च सर्वेशब्दा स्तस्य वस्तुनो वाचका एवम वाचकाः। एतेषां शब्दानामर्थ त्वाम् त्वम्

*अपर्यायत्वेऽपि अनुवृत्त्या वृत्त्यर्थे तथा न पौनरुक्त्यम्।*

—दूसरा अर्थ इस प्रकार भी किया जाता है:—

महस्तेजो रूपा कुण्डलिनी उच्यते। सत्यं नित्य स्यात्तस्याः। 'नित्या शक्तिः परा देवी' इत्युक्तेः। ज्ञान नियन्ता तन्मयिता, 'सूक्ष्मात् सूक्ष्म तरा विभुः' इत्युक्तेः। व्याप्त स्थावर जङ्गमा 'सर्वगा विश्वरूपिणी विकासाधनवर्जिता' इत्युक्तेः। निष्कलेन्द्रिये मुनिवरै ध्याता, 'योगीध्येयाच सर्वदा' इत्युक्तेः। 'योगिनां हृदयाम्भोजे नृत्यन्ती नित्य मञ्जसा' इत्यादि। अर्काग्नीन्दुरूपा, 'त्रिधाम जननी देवी' इत्युक्तेः। 'सोमे सूर्याग्निरूपाच' इत्युक्तेश्च।

शताक्षरवपुः, 'विश्वात्मना प्रबुद्धा सा सूते मन्त्र मयंजगत्' इत्युक्ते। तारात्मकम्, 'तमभ्ये चिन्तये देवी सूक्ष्मा कारांतरि त्मनाम्' ओङ्कार रूपिणीं ज्योत्स्ना मात्मरूपां शुभोदयाम्॥ ( इत्युक्तेः )

नित्यानन्द गुणारूपा, 'नित्यानन्द गुणोदया' इत्युक्तेः॥ गुण परा, गुण रूपा पराच 'शक्ति कुण्डलिनी गुण त्रय वपु विद्युल्लता सन्निभा' इत्युक्तेः। 'परापर विभागेन परशक्ति रियं मता' इत्युक्तेश्च

—शताक्षर मन्त्र-त्रिपद, गायत्री और अनुष्टुप तीनों के संयोग से बनता है। —नारायण-हृदय।

❀ ॐ ❀

# * नित्यपाठ दीपिका *



## ॥ श्रीमद्‌गुरुदेव की आरती ॥

[ जीव भाव ]

ॐ[1] भज शिव[2] गुप्तानंदे, ॐ हर शिव गुप्तानंदे (नित्यानंदे)
जो कोई भजन करे मन लाके, कटि जाय यम फंदे । टेक

भावार्थः—हे ( मन ) तू सदा ओंकार रूप, कल्याण-दाता गुप्तानन्द गुरुदेव का स्मरण कर, ( यह ) गुप्तानन्द सद्‌-गुरुदेव, हरि-हर स्वरूप, परमब्रह्म, नित्य-आनन्द के देने वाले हैं, उनका जो कोई मन लगा कर भजन करता है, उसकी 'काल-पाश' कट जाती है ॥ टेक ॥

---

१ (अ) 'प्र.' प्रपञ्चो हि 'ना'स्ति 'वो' युष्माकं प्रणवं विदुः । 'प्र'कर्षेण 'न'येद्यस्मान्मोक्षं 'वः' प्रणवं विदुः ॥ अर्थात्ः- (प्र) प्रपञ्च (न) नहीं है (वः) तुम में, अर्थात्- "जिसको जपने से ससार नहीं रहता, उसका नाम 'प्रणव'-ॐ है" (विश्वेश्वर सहिता ८ । १६ । २२) ।

परम रूप परमेश छो, सेवक मां प्रतिभास ।
जिज्ञासु जन तारवा धरियो देह दयाल ॥ ३ ॥

गुरु उपदेश वगावरी महिक शु य मध लोक ।
चौद लोक सुर संपति, ते आगल सौ फोक ॥ ४ ॥

गुरु महिमा शुं कही शकुं अल्प मति अज्ञान ।
जानी मति अगाध छे जल मां कमल समान ॥ ५ ॥

सुबोध सूर्य प्रगट करी कर्यो सकल अंधेर ।
बलिहारी गुरुदेव ने, कर्यो तरसनो मेर ॥ ६ ॥

सेवा समरण मन बने घरूं माहि दृढ टेक ।
तीर्थ स्नान व्रत तप करूं समजुं नहिं सुविवेक ॥ ७ ॥

पुण्य धाम परमारथ करवा नहिं गजु कोय ।
दया करीने तारजो, चरण कमलनी छांय ॥ ८ ॥

परब्रह्म सम परमात्मा जाणीने स्वामीन् ।
दीन अपराधी रांक छुं, आव्यो तम आधीन ॥ ९ ॥

मम अवगुण नो पार नहिं पतितो गुरुजी दयाळ ।
पोताना गणी राख जो पडता माया जाळ ॥ १० ॥

सुमति दइ सत्संग मां, हरि गुण गावा काज ।
मन दइ निज चरणमां, मागुं श्री गुरु राज ॥ ११ ॥

—— o ——

अर्थः—देवता ॐ से उत्पन्न हुए हैं स्वर ॐकार से उत्पन्न हुए हैं तथा चराचर त्रैलोक्य ॐकार ही से उत्पन्न हुआ है।

तैलधारा मिवाच्छिन्न दीर्घ घण्टा निनादवत्।
अवाच्य प्रणवस्याग्र यस्तं वेद स वेदवित्॥

अर्थः—प्रणव का अग्र तैलधारा सरीखा अच्छिन्न है, और मोटा घंटा के नाद सरीखा है तथा अवाच्य है, इसको जो जानता है वह वेदविद् कहाता है।

हृत्पद्म कर्णिका मध्ये स्थिरदीप निभाकृतिम्।
अंगुष्ठ मात्र मचल ध्यायेदोंकार मीश्वरम्॥

अर्थः—हृदय कमल की पंखडियों के मध्य मे स्थिर दीप की आकृति सरीखी आकृति वाले अंगुष्ठमात्र प्रमाण वाले और अचल ॐकार रूपी ईश्वर का ध्यान करना।

प्रणवाभ्यसंक्तोककर्मण केग्रणेनापिगुरोर्निषेवणात।
अप गच्छति मानस मलं लभते तत्व मुदीरित ततः॥

अर्थः—ॐकार का अभ्यास करने से और गुरू का सेवनकरने से मानसिक मल र होते हैं और इसी को तत्त्व ज्ञान कहा है।

पद्मासनं समारुह्य समकाय शिरोधरः।
नासाग्र दृष्टि रेकान्ते जपेदोंकार मव्ययम्॥

(ख) ॐ प्रणवः परमो मंत्र साक्षाद्ब्रह्म सनातनः ।
तस्मात्प्रादुर मन्त्राणा बहु शाखा समन्विता ॥ १ ॥

अर्थः—ॐ यह परम मंत्र है और साक्षात् सनातन ब्रह्म है और इसी से तमाम मन्त्र प्रकट हुए हैं इनकी शाखाएं अनन्त और अनन्य हैं।

ॐ तस्मादोंकार जापी यः स मुक्तो न च संशयः ॥२॥

अर्थः—इसलिये जो ॐकार का जप करता है वही मुक्त है इसमें संशय नहीं।

ओमकार पूर्वाणि योगोपासन यानि नित्यानि पुण्य कर्माणि दान यज्ञ तपः स्वाध्याय जप ध्यान सन्ध्योपासन प्राणायाम होम वैश्व पैत्र्य मन्त्रोच्चार ब्रह्मयज्ञादीनियन्यान्यस्मिञ्छ्रेयस्करं यत्तत्सर्वं प्रणवमुच्चार्य प्रवर्तयेत्समापयेच्चा।

अर्थः—योगोपासना ॐकार पूर्वक होती है जो नित्य-कर्म और पुण्यकर्म हैं जैसे कि यज्ञ दान तप स्वाध्याय, जप, ध्यान सन्ध्योपासन प्राणायाम होम वैश्वदेव पितृकार्य मन्त्रोच्चारण और वेदाध्ययन आदि तथा अन्य कोई भी श्रेयस्कर्म यह सब ओमकार पूर्वक प्रवर्त करना और समाप्ति के समय भी ॐकार का उच्चारण करना।

ओंकार प्रभवा देवा ओंकार प्रभवास्स्वराः ।
ओंकार प्रभवं सर्वं त्रैलोक्यं, सचराचरम् ॥

अर्थः—देवता ॐ से उत्पन्न हुए हैं स्वर ॐकार से उत्पन्न हुए हैं तथा चराचर त्रैलोक्य ॐकार ही से उत्पन्न हुआ है।

तैलधारा मिवाच्छिन्नं दीर्घ घण्टा निनादवत्।
अवाच्य प्रणवस्याग्रं यस्त वेद स वेदवित्॥

अर्थः—प्रणव का अग्र तैलधारा सरीखा अच्छिन्न है, और मोटा घटा के नाद सरीखा है तथा अवाच्य है, इसको जो जानता है वह वेदविद् कहाता है।

हृत्पद्म कर्णिका मध्ये स्थिरदीप निभाकृतिम्।
अंगुष्ठ मात्र मचल ध्यायेदोंकार मीश्वरम्॥

अर्थः—हृदय कमल की पंखडियों के मध्य मे स्थिर दीप की आकृति सरीखी आकृति वाले अंगुष्ठमात्र प्रमाण वाले और अचल ॐकार रूपी ईश्वर का ध्यान करना।

प्रणवाम्यसक्तोक्तकर्मणा करणेनापिगुरोर्निषेवणात।
अप गच्छति मानस मलं लभते तत्त्व मुदीरित ततः॥

अर्थः—ॐकार का अभ्यास करने से और गुरू का सेवनकरने से मानसिक मल र होते हैं और इसी को तत्व ज्ञान कहा है।

पद्मासनं समारुह्य समकाय शिरोधरः।
नासाग्र दृष्टि रेकान्ते जपेदोंकार मव्ययम्॥

अर्थः—पद्मासन ऊपर बैठ कर देह तथा गर्दन को सीधी रख कर नासाग्र दृष्टि रख अव्यय ऐसे ॐकार का जप करना।

प्रणवः सर्वदा तिष्ठेत्सर्व जीवेषु भोगतः।
अभिरामस्तु सर्वासु ह्यवस्थासु ह्यधोमुखः ॥

अर्थः—तमाम प्राणियों के शरीर में अधोमुख ॐकार रहा हुआ है और वह सब अवस्थाओं में मनुष्यका प्रिय करने वाला है।

प्रणवात् प्रभवो ब्रह्मा प्रणवात् प्रभवो हरिः।
प्रणवात् प्रभवो रुद्रः प्रणवोहि परो भवेत् ॥

अर्थः—प्रणव से ब्रह्मा उत्पन्न हुए हैं प्रणव से विष्णु उत्पन्न हुए हैं प्रणव ही से रुद्र उत्पन्न हुए हैं इसलिये प्रणव ही परब्रह्म हैं।

वचसा तज्जपे न्नित्यं वपुषा तत्समभ्यसेत्।
मनसा तज्जपे न्नित्य तत्परं ज्योतिरोमिति ॥

अर्थः—वाणी से उस प्रणव का जप करना शरीर से अभ्यास करना और मन से उसका जप करना प्रणव ही तेजोमय है।

शुचिर्वाप्य शुचिर्वापि यो जपेत्प्रणवं सदा।
न स लिप्यति पापेन पद्मपत्र मिवाम्भसा ॥

अर्थः—मनुष्य पवित्र दशा में अथवा अपवित्र दशा में निरंतर प्रणव का जप करे तो जिस प्रकार कमल के पत्ते को जल का स्पर्श नहीं होता उसी प्रकार प्रणव जापी को पाप का स्पर्श नहीं होता। —"धर्मवीज"

(स) ॐ—तारक हैः—

—तारक के स्मरण से जीव मोक्ष पाता है।

ॐ नमो नारायणाय – यह तारक चैतन्यरूप है ऐसी उपासना करना ॐ यह एक अक्षर आत्मस्वरूप है नमः यह दो अक्षर प्रकृतिस्वरूप है तथा नारायण यह पांच अक्षर पर-ब्रह्म स्वरूप है 'ॐ' ब्रह्मा 'न' विष्णु 'म' रुद्र 'न' ईश्वर 'र' विराट 'य' पुरुष 'ण' भगवान् तथा 'य' परमात्मा है। नारायण के यह आठ अक्षर परम पुरुष हैं ॐ यह अक्षर परब्रह्म है – यही सूक्ष्म अष्टाक्षर है अकार प्रथम अक्षर उकार द्वितीय अक्षर मकार तृतीय अक्षर विंदु चौथा अक्षर नाद पांचवां अक्षर कला छठा अक्षर कलातीत सातवां अक्षर और उससे परे जो आठवां अक्षर है वही तारक ब्रह्म हैं। अकार जाववान उकार सुग्रीव मकार हनुमान विंदु शत्रुघ्न नाद भरत कला लक्ष्मण कलातीता सीता और उससे परे श्रीराम हैं। ॐ यह अक्षर सर्व है भूत वर्तमान और भविष्य तथा अन्य ॐकार है इस मंत्र के जप करने से पुरुष पवित्र होता है।

—"तारसारोपनिषद्"

(ह) जगतगुरु श्री शंकराचार्य महाराज ने विष्णु-

सहस्र के भाष्य में ॐ विश्वम् का भाष्य इस प्रकार किया है

विश्व अर्थात् जगत् का कारण होने से ब्रह्म को विश्व कहा गया है। पहिले यहां यह दिखलाने के लिये कि कार्य रूप विरञ्चि आदि शब्दों से भी विष्णु की स्तुति उपपन्न हो सकती है 'विश्व' इस शब्द से कारण का ग्रहण किया गया है।

अथवा यह विश्व वास्तव में परम पुरुष परमात्मा से भिन्न नहीं है इस लिये विश्व ब्रह्म को कहा गया है यह विश्व परमोत्कृष्ट ब्रह्म ही है। ( मु उ० २ । २ ।११ ) यह सब पुरुष ही है ( मु उ० २ । १ । १० ) इत्यादि श्रुति से भी वास्तव में ब्रह्म से अतिरिक्त और कुछ भी सत्य नहीं है।

अथवा प्रवेश करता है – इसलिये ब्रह्म विश्व है जैसा कि श्रुति कहती है 'उसे रच कर उसी में प्रविष्ट होगया' — ( तै० उ० २ । ६ ) अथवा जिसमे मर कर प्रविष्ट होते हैं –इस श्रुति के अनुसार प्रलय काल में समस्त प्राणी उसमे प्रवेश कर जाते हैं – इस लिये ब्रह्म ही विश्व है। इस प्रकार वह कार्य्यरूप सम्पूर्ण जगत में प्रविष्ट है तथा सम्पूर्ण जगत उसमें प्रवेश करता है इस लिये दोनों ही प्रकार से ब्रह्म विश्व है।

कठोपनिषद् में 'धर्म से अलग है और अधर्म से भी अलग है ( १ । २ । १४ ) इस प्रकार प्रसंग आरंभ करते हुए कहा है सब वेद जिस पद का प्रतिपादन करते हैं तथा सारे तप जिसे प्राप्त कराते हैं जिसकी इच्छा से ब्रह्मचर्य्य का आच

रण करते हैं उस पद का मैं तुम से संक्षेप मे वर्णन करता हूं वह ॐ वस यही है। ( १ । २ । १५ ) यह अक्षर ही ब्रह्म है यह अक्षर-ही परम श्रेष्ठ है इस अक्षर को जान लेने पर जो जिस वस्तु की इच्छा करता है उसे वह प्राप्त होजाती है।' ( क० उ० १ । २ । १६ )

प्रश्नोपनिषद् में भी 'हे सत्यकाम ! यह ओंकार ही पर और अपर ब्रह्म है' ( ५ । २ ) इस प्रकार उपक्रम करके यह कहा है कि 'जो ॐ इस तीनमात्रा वाले अक्षर से परम पुरुष का ध्यान करता है ( ५ । ५ ) [ वह मुक्त होजाता है ]

यजुर्वेद आरण्यक में ( तै० उ० १ । ८ ) कहा है ॐ वस यही ब्रह्म है और यही सब कुछ है । तथा छान्दोग्य का कथन है कि जिस प्रकार सब पत्ते शंकु ( पत्ते की नसों ) से व्याप्त होते हैं उसी प्रकार ओंकार से सम्पूर्ण वाणी व्याप्त हैं यह सब कुछ ओंकार ही है।

माण्डूक्योपनिषद् मे भी ॐ यह अक्षर ही सब कुछ है इस प्रकार उपक्रम करके प्रणव ही अपर ब्रह्म है और प्रणव ही परब्रह्म कहा गया है। यह अपूर्व अनन्तर और अवाह्य है [ अर्थात् उससे पहले पीछे या वाहर कुछ भी नहीं है ] और उसका कोई कार्य्य भी नहीं है वह प्रणव अव्यय है। प्रणव ही सबका आदि मध्य और अन्त है, प्रणव को ऐसा जान कर फिर उसी को प्राप्त हो जाता है। प्रणव ही को सब के हृदय में स्थित ईश्वर समझे, सर्वव्यापी ओंकार को जान लेने पर

धीर पुरुष शोक नहीं करता। जिसने मात्राहीन और अनंत मात्राओं वाले द्वैतशून्य कल्याण स्वरूप ओंकार को जान लिया है वही मुनि है, और कोई नहीं। (मा० उ० १।२६–२९) यहाँ तक ऐसा ही कहा है। [ इसके सिवा ] यह ॐ ही ब्रह्म है ॐ ही वायु है ॐ ही आत्मा है ॐ ही सत्य है ॐ ही सब कुछ है (ना० उ० ६८) इत्यादि श्रुतियों में तथा—

'जो पुरुष ॐ इस एकाक्षर ब्रह्म का उच्चारण कर मुझे स्मरण करता हुआ शरीर त्याग कर जाता है वह परमगति को प्राप्त होता है। (गीता ८।१३)

जिस अक्षर (ॐकार) का वेदज्ञजन बखान करते हैं जिसमें विरक्त यतिजन प्रवेश करते हैं तथा जिसे प्राप्त करने की इच्छा से ब्रह्मचर्य का आचरण करते हैं वह पद तुम्हें संक्षेप से बताता हूँ (गीता ८।११) 'हे कुन्तीपुत्र! जल में मैं रस हूँ चन्द्रमा और सूर्य में प्रकाश हूँ सम्पूर्ण वेदों में प्रणव हूँ आकाश में शब्द हूँ और पुरुषों में पुरुषत्व हूँ। (गीता ७।८) मैं महर्षियों में भृगु हूँ वाणी में एकाक्षर (ओंकार) हूँ यज्ञों में जप यज्ञ हूँ तथा स्थावरों में हिमालय हूँ। (गीता १०।२५) त्र्यक्षर (तीन अक्षर वाला) ब्रह्म (ओंकार) ही आदि में है जिसमें वेदत्रयी स्थित है।' एकाक्षर ओंकार ही परब्रह्म है और प्राणायाम ही परम तप है। (मनु १।११) तीनों वेद प्रणव से आरम्भ होने वाले हैं और प्रणव में ही समाप्त हो जाते हैं सम्पूर्ण वाणी मात्र प्रणव रूप है इसलिये प्रणव का अभ्यास करे। (मनु १।६) इत्यादि स्मृतियों से भी विदित

शब्द से ओंकार का ही निरूपण, किया गया है क्यों कि वाच्य और वाचक का आत्यन्तिक भेद नहीं होता इसलिये तात्पर्य यह है कि विश्व अर्थात् ओंकार ही ब्रह्म है।

यह सब निःसन्देह ब्रह्म ही है क्यों कि उसी से उत्पन्न होता उसी में लीन होता और उसी में चेष्टा करता है इस प्रकार शांत भाव से उपासना करे' ( छा० उ० ३। १४। १ ) इस श्रुति से यह बतलाया गया है कि यह सम्पूर्ण विकार ब्रह्म ही से उत्पन्न होने के कारण ब्रह्म ही में लीन होने के कारण और उसी में चेष्टा करने के कारण ब्रह्म ही है इस प्रकार सब एक रूप होने से इसमें रागादि दोष सम्भव नहीं है, इसलिये शांतभाव से उपासना करे।

—:o:—

प्रणौतोति प्रणवः तस्मादोमिति प्रणोति इति श्रुते। प्रणम्यते इति वा प्रणवः

'प्रणमन्तीह वै वेदास्तमात्प्रणव उच्यते'

इति सनत्कुमार वचनात्। —श्री शकराचार्य

अर्थः—[ ॐ कह कर ] स्तुति अथवा प्रणाम करते है इसलिये ( ओंकार ) प्रणव है। श्रुति में कहा है 'अतः ओ३म् ऐसा [ कह कर ] प्रणाम करता है। अथवा प्रणाम किये जाते हैं इसलिये—( भगवान् ही ) प्रणव है उन्हें वेद प्रणाम करते हैं इसलिये वे प्रणव कहे जाते हैं। ( श्री सनत्कुमार जी का

भारत जन की सुनो आरती, हे कृपासिन्धे !
माह जाल की फांसी मांही, जीव फिर बन्धे ॥१॥

भावार्थः—हे कृपा के सागर गुरुदेव ! दीन दुःखीजनों की प्रार्थना ( पुकार ) सुनिये, ये ( हम सब ) 'जीव' मोह रूपी जाल की फांसी में बंध २ चौरासी के चक्कर में भटक रहे हैं ॥१॥

सभी¹ कहो समझाय कौन मैं, को यह भगवन्धे ?
भ्रम करो अविद्या नाश, तभी हम होवें आनन्दे ॥२॥

---

कथम है ) "प्रणवानाम परमात्मनो वाचक ओंकारः तदभेदोप चारैणायं प्रणवः" अर्थात् परमात्मा के वाचक ॐकार का नाम प्रणव है उसके साथ अभेद का उपचार ( व्यवहार ) होने से परमात्मा प्रणव है।

(२) शिव— "ॐ नमः शिवाय गुरवे सच्चिदानन्द मूर्तये" अर्थात्—सच्चिदानन्द मूर्ति सद्गुरुदेव शिवजी को नमस्कार हो ( शिवाद्यस्तोपनिषद् )।

(३) जिस प्रकार के प्रश्न इस आरती में किये गये हैं वैसे ही प्रश्न "केन उपनिषद्" में किये गये हैं। यह "केन उपनिषद् सामवेद के 'तवलकार ब्राह्मण' अथवा-'जैमिनीय ब्राह्मण' के नवम अध्याय में है इसलिये इसको प्रारम्भ में 'तवलकार' उपनिषद् कहा जाता था। परन्तु-इसके प्रारम्भ में

को ईश्वर, को जीव, कौन रहता तिनके सन्धे ?
क्या माया का रूप; कहो अब सत्-चित-आनन्दे ॥३॥

भावार्थः—हे सच्चिदानन्द गुरुदेव ! अब कृपा कीजिये और समझाइये कि—'मैं कौन हूं ? यह संसाररूपी बन्धन क्या है ? ईश्वर किसे कहते है ? जीव क्या है ? इनकी सन्धि में कौन रहता है ? अर्थात् इनमें तटस्थ कौन है ? माया का रूप क्या है ? आदि २ सब बातें बतला कर हमारी अविद्या का नाश कीजिये । तबही हमको आनन्द होगा ॥२-३॥

---

"केन" शब्द होने से इसका नामः—"केन उपनिषद्" भी प्रचलित होगया हैं । इस के प्रथम मंत्र में प्रश्न किये हैं:—

ॐ केनेषित पतति प्रेषित मनः । केन प्राणः प्रथमः प्रैति युक्तः ।
केनेषितां वाचमिमां वदन्ति । चक्षु श्रोत्रं क उ देवो युनक्ति । १

अर्थात्:—किसकी इच्छा से प्रेरित हुआ मन दौडता है ? किससे नियुक्त हुआ पहिला प्राण चलता है ? किससे प्रेरित हुई यह वाणी बोलती है ? और कौन सा भला देव आँखों और कान को चलाता ( शक्ति देता ) है ?

इस उपनिषद् के चार खड है, और उनमें निम्न उपदेश आया है:—

[१] आध्यात्मिक उपदेश– (प्रथम खंड) "मन, प्राण, वाचा, चक्षु, कर्ण, ये इन्द्रियां किसकी प्रेरणा से कार्य करती

है। इन सब की प्रेरक शक्ति एक आत्मशक्ति है। परन्तु यह मन आदि इन्द्रियों को अगोचर है। इन्द्रियों से उसका 'पोषण' नहीं होता। किंतु-वही सम्पूर्ण इन्द्रियों का पोषण करती है।

( द्वितीय खंड )-इस 'आत्मशक्ति' का पूर्णता से ज्ञान होना अत्यन्त कठिन कार्य है। जो उसको जानने का घमण्ड करता है, वह उसको बिल्कुल नहीं जानता परन्तु-जो समझता है कि "मुझे उसका ज्ञान नहीं हुआ," वही कुछ न कुछ जानता है। इसी-आत्मा से सर्व प्राप्त होते हैं, और "इसके ज्ञान से अमरपन" प्राप्त होता है। यदि-इसी जन्म में 'उसका ज्ञान" हुआ तो ठीक है। नहीं तो बड़ी हानि होगी। जो ज्ञानी प्रत्येक पदार्थ में-ढूंढ कर उसका ज्ञान प्राप्त करते हैं वे-'अमर' होते हैं"।

आधिदैविक उपदेश—( तृतीय खंड ) 'ब्रह्म ने देवों के लिए विजय किया परन्तु-देव घमण्ड में आकर समझने लगे कि-'यह हमने ही विजय किया है। यह देख कर-देवों के सामने ब्रह्म प्रकट हुआ परन्तु-कोई भी देव उसको पह चान न सका। अपनी शक्ति का गर्व करता हुआ अग्नि उसके पास गया परन्तु उसकी सहायता के बिना वह घास भी न जला सका। उसी प्रकार वायु-घास के तिनके को भी न उड़ा सका। इस प्रकार देव लज्जित होकर वापस गये। तब इन्द्र आगे बढ़ा। परन्तु-इन्द्र को आते हुए देख कर वह 'ब्रह्म' गुप्त होगया। तत्पश्चात् उस इन्द्र ने उसी आकाश में हैमवती

'उमा' नामक एक स्त्री का दर्शन किया, और-उससे पूछा:— "यह क्या है ?" ( चतुर्थ खण्ड )=उमा ( ब्रह्मविद्या ) ने उत्तर दिया:—"यह ब्रह्म है, उसी के कारण तुम्हारा विजय हुआ था"। इस प्रकार इन्द्र को ब्रह्म का पता लगा। सम्पूर्ण देवों मे अग्नि, वायु और इन्द्र, ये तीनों ही देव श्रेष्ठ हैं, क्यों कि इनको ही 'ब्रह्म' किञ्चित् निकट हुआ था। तथा इसमे 'इन्द्र' इसलिये श्रेष्ठ है कि उसी ने 'ब्रह्म का ज्ञान' प्राप्त किया"।

"जो आधिदैवत में 'विद्युत' है वही-अध्यात्म मे-'मन' है, ये दोनों उसी का मार्ग बताते है। इसलिये, उसी वदनीय की उपासना करना चाहिये। इस उपनिषद् का आश्रय तप, दम, और कर्म है, वेद इसके सब अग हे, और इसको सत्य का आधार है" (स्वाध्यायमंडल)।

इसी प्रकार "अथर्व वेद" मे—'केन सूक्त आया है, जिसके ३३ मत्र है और जिसका साराश निम्न प्रकार से है:-

१—आध्यात्मिक प्रश्न= ( वैयक्तिक प्रश्न ) = "मनुष्य के शरीर मे एडी, टखने, अगुलियाँ, इन्द्रियॉ और पॉव के तलवे, किसने वनाये हैं ? शरीर पर मॉस किसने चढ़ाया है ? घुटने जांघे किसने वनाई है ? पेट, छाती, कुल्हे आदि से बना हुआ उत्तम धड किसका रचा हुआ है ? कितने देवों ने मिल कर छाती और गला आदि वनाया ? बाहु, कधे, कोहनियां, स्तन और पसलियॉ किसने वनाई ? आँख, नाक आदि इन्द्रियों की रचना किसने की ? जिह्वा और प्रभावशाली वाणी किससे

हैं ? इन सब की प्रेरक शक्ति एक आत्मशक्ति है । परन्तु यह मन आदि इन्द्रियों को अगोचर है । इन्द्रियों से उसका 'पायस' नहीं होता । किंतु-वही सम्पूर्ण इन्द्रियों का पोषण करती है।

( द्वितीय खंड )-इस 'आत्मशक्ति' का पूर्णता से ज्ञान होना अत्यन्त कठिन कार्य है। जो उसको जानना का घमण्ड करता है वह उसको बिल्कुल नहीं जानता, परन्तु-जो समझता है कि 'मुझे उसका ज्ञान नहीं हुआ," वही कुछ न कुछ जानता है । इसी-आत्मा से सर्व प्राप्त होते हैं, और "इसके ज्ञान से अमरपन" प्राप्त होता है यदि-इसी जन्म में 'उसका ज्ञान" हुआ तो ठीक है। नहीं तो बड़ी हानि होगी। जो ज्ञानी प्रत्येक पदार्थ म-ढू ढ २ कर उसका ज्ञान प्राप्त करते हैं वे-'अमर' होते हैं" ।

आधिदैविक उपदेश—( तृतीय खंड ) 'ब्रह्म ने देवों के लिये विजय किया परन्तु-देव घमण्ड म आकर समझने लगे कि-'यह हमने ही विजय किया है'। यह देख कर-देवों के सामने ब्रह्म प्रकट हुआ परन्तु-कोई भी देव उसको पह चान न सका। अपनी शक्ति का गर्व करता हुआ अग्नि उसके पास गया परन्तु उसकी सहायता के बिना वह घास भी न जला सका। उसी प्रकार वायु-घास के तिनके को भी न उड़ा सका। इस प्रकार वह लज्जित होकर वापस गये। तब इन्द्र आगे बढ़ा। परन्तु-इन्द्र को आते हुए देख कर वह 'ब्रह्म' गुप्त होगया। तत्पश्चात् उस इन्द्र ने उसी आकाश म हैमवती

आरति कैसे करूँ तुम्हारी, तुम व्यापक जिन्दे ।
जो कोई तुमरी करे आरती, वे बुद्धि के अन्धे[४] ॥४॥

भावार्थः—हे गुरुदेव ! आप सर्वत्र व्यापक, चैतन्य और प्रकाश स्वरूप हैं । जो कोई आपकी आरती ( नीराजन ) करता है, वह अल्पज्ञ ही है ॥४॥

---

है । पुरुष सर्वत्र व्यापक है । जो इस पुरुष की 'ब्रह्म नगरी' को जानता है, उसको 'ब्रह्म' और 'इतर देव' – बल, आरोग्य और प्रजा देते हैं; वह अकाल मृत्यु से मरता नहीं । इस 'देव नगरी' अयोध्या में नौ द्वार हैं, और आठ चक्र हैं । इसी में तेजस्वी स्वर्ग है, और इस में वह 'यक्ष' रहता है जिसको आत्मज्ञानी ही जानते हैं" । ( मंत्र २६ से ३३ ) ।

(४) त्वद्यात्रया व्यापकता हताते, ध्यानेन चेतः परता हताते ।
स्तुत्या मया वाक्परता हताते, क्षमस्वनित्यं त्रिविधापराधान् ॥
—( अवधूतगीता ८-६ )

"हे प्रभो ! मैंने आपकी परिक्रमा करने की इच्छा से बहुत २ यात्राएं की, किन्तु हे अखिल भूमेश्वर, मैं आप अपार की परिक्रमा न लगा सका ।

हे अगम्य देवाधिदेव ! आपको चित्त में लाने के लिये बहुत बहुत ध्यान किये, किन्तु मैं आपको ध्यान में न लासका, क्योंकि आप चित्त से परे ठहरे ।

प्रेरित होती है ? यह कम करता हुआ जो गुप्त है वह कौन है ? मस्तिष्क की रचना किसने की ? प्रिय और अप्रिय पदार्थ क्यों प्राप्त होते हैं ? शरीर में मस नाड़ियों की योजना किसने की है ? इसमें सुन्दरता और यश किसने धारण किया है ? यहाँ प्राणों का संचालक कौन है ? इसका जन्म और मृत्यु कैसे होता है ? संतति उत्पन्न होने योग्य 'रेत' इस देह में किसने रखा है ? ( मंत्र १ से १५, १७ )" ।

२—आधिभौतिक प्रश्न— (जनता विषयक प्रश्न) मनुष्यों में 'पुरुषार्थ' और 'श्रद्धा' कैसी होती है ? 'विज्ञान' कैसे प्राप्त होते हैं ? ज्ञानी बनने के लिए कैसे 'गुरु' मिलते हैं ? वैसी प्रजाओं में विध्यक्रम कैसे रहते हैं ? प्रजाओं में 'क्षात्रतेज कैसे उत्पन्न होता है ? ( मंत्र २० २२ )" ।

३—आधिदैविक प्रश्न— (जगद्विषयक प्रश्न) अन्न प्रकाश आदि किसने बनाए हैं ? भूमि और द्युलोक किसने बनाया है ? पर्जन्य और चन्द्र का बनाने वाला कौन है ? (मंत्र १६, १८, १९)

४—सब प्रश्नों का एक उत्तर— "यह सब ब्रह्म का बनाया हुआ है" । ( मंत्र २१ २९, २३ ) ।

५—विशेष उपदेश— "मस्तिष्क और हृदय को एक करके, प्राण मस्तिष्क के ऊपर ले जाओ। यह योगी का सिर देवों का खजाना है उसका प्राण मन और अन्न रक्षण करते

आरति कैसे करूँ तुम्हारी, तुम व्यापक जिन्दे।
जो कोई तुमरी करे आरती, वे बुद्धि के अन्धे[४] ॥४॥

भावार्थः—हे गुरुदेव! आप सर्वज्ञ व्यापक, चैतन्य और प्रकाश स्वरूप हैं। जो कोई आपकी आरती (नीराजन) करता है, वह अल्पज्ञ ही है ॥४॥

---

है। पुरुष सर्वत्र व्यापक है। जो इस पुरुष की 'ब्रह्म नगरी' को जानता है, उसको 'ब्रह्म' और 'इतर देव' – बल, आरोग्य और प्रजा देते हैं, वह अकाल मृत्यु से मरता नहीं। इस 'देव नगरी' अयोध्या में नौ द्वार हैं, और आठ चक्र हैं। इसी में तेजस्वी स्वर्ग है, और इस में वह 'यक्ष' रहता है जिसको आत्मज्ञानी ही जानते हैं"। (मन्त्र २६ से ३३)।

(४) त्वद्यात्रया व्यापकता हता ते, ध्यानेन चेतः परता हता ते।
स्तुत्या मया वाक्परता हता ते, क्षमस्व नित्यं त्रिविधापराधान् ॥
—(अवधूतगीता ८-६)

"हे प्रभो! मैंने आपकी परिक्रमा करने की इच्छा से बहुत २ यात्राएं की, किन्तु हे अखिल भूमेश्वर, मैं आप अपार की परिक्रमा न लगा सका।

हे अगम्य देवाधिदेव! आपको चित्त में लाने के लिये बहुत बहुत ध्यान किये, किन्तु मैं आपको ध्यान में न ला सका, क्योंकि आप चित्त से परे ठहरे।

हे वागीश्वर ! मैंने वाणी द्वारा स्तुति कर आपको वश करना चाहा पर आप तो वाणी से परे, मन से अगोचर हैं। यथार्थ में मैंने ये भूल ही की है। इसलिये हे प्रणव रूप परमात्मन् ! मेरे इन तीनों अपराधों को क्षमा करें"।

( अव० गी० ८–६ )

(ख) श्लोकः—पूर्णस्यावाहनं कुत्र सर्वाधारस्य चासनम् ।
स्वच्छस्य पाद्यमर्घ्यं च शुद्धस्याचमनं कुतः ॥१॥
निर्मलस्य कुतः स्नानं वस्त्रं विश्वोदरस्य च ।
निरालम्बस्योपवीतं पुष्पं निर्वासनस्य च ॥२॥
निर्लेपस्य कुतो गंधो रम्यस्याभरणं कुतः ।
नित्यतृप्तस्य नैवेद्यं ताम्बूलं च कुतो विभोः ॥३॥
प्रदक्षिणा ह्यनन्तस्य, ह्यद्वयस्य कुतो नतिः ।
वेद वाक्यैरवेद्यस्य कुतः स्तोत्रं विधीयते ॥४॥
स्वयं प्रकाशमानस्य कुतो नीराजनं विभोः
अन्तर्बहिश्च पूर्णस्य कथमुद्वासनं भवेत् ॥५॥
एवमेव परापूजा सर्वावस्थासु सर्वदा ।
एकबुद्ध्या तु देवेश, विधेया ब्रह्म वित्तमैः ॥६॥

भावार्थः— जो परिपूर्ण है उसका आवाहन क्या ! जिसने सबको धारण कर रक्खा है उसके लिये आसन क्या ! जो स्वतः स्वच्छ है उसे पाद्य अर्घ्य क्या ! और शुद्ध स्वरूप को आचमन क्या हो सकता है ! निर्मल को स्नान, विश्व जिसके उदर में है उसे वस्त्र, निरालम्ब को उपवीत तथा वासना रहित को पुष्प क्या ! निर्लेप को गन्ध क्या ! जो

स्वतः रमणीय है उसे भूषण क्या ? उसी प्रकार नित्य तृप्त को, नैवेद्य क्या ? और विभू को ताम्बूल क्या ? अनन्त की प्रदक्षिणा क्या ? और अद्वय को नमन कैसे ? वेद वाक्यों से भी जो अवेद्य है उसकी स्तुति ही कैसे ? जो स्वयं प्रकाश स्वरूप है उसकी आरती कैसे ? और जो बाहर, भीतर, परिपूर्ण है, उसे क्या मुद्रा बताई जावे ? परा का पार कैसे पावे ? ब्रह्मविद् पुरुषों के लिये सदा सर्वदा ऐसी ही परा पूजा करने का विधान है।

—— o ——

ॐ

# शिव-भाव

अर्थात्

## उपर्युक्त प्रश्नों का सक्षिप्त समाधान,

—:०:—

ॐ[1] भज[2], शिव[3] शुद्धानन्दे,
ॐ[4] हर-शिव[5], शुद्धानन्दे ! (नित्यानन्दे)
जो कोई [1]भजन करे मन लाके , कटि जाय यम फन्दे। टेक।

भावार्थ—प्रणव रूप शुद्ध-आनन्द के देने वाले, त्रिताप के हरन वाले, हरि-हर-स्वरूप-शिव आत्मा का जो कोई मन लगा कर भजन करता है (आत्म ध्यान में निमग्न रहता है), उसकी 'काल-पाश' कट जाती है। वह मुक्त होकर शुद्धानन्द (अथवा) 'नित्यानन्द' स्वरूप हो जाता है। (टेक)

---

(१) "जापकानां योगिनां समन्त्र-पूजकस्य च। सर्व कर्म क्षयं कृत्वा दिव्यज्ञानं सुनूतनम्"। अर्थात्-अपना जप करने वाले योगियों और-उस अपना पूजन करनेवाले को सर्व कर्म क्षय कर दिव्य ज्ञान देने से यह ॐ—'प्रणव' कहलाता है
—(विद्येश्वर संहिता-८१९-२२)

(२) "य यथा यथोपासते नदेव भवति" – जो जिसकी उपासना करता है, वह उसी का रूप हो जाता है। अतः– ब्रह्म-भावना के परिपाक होने पर साधक ब्रह्ममय बनजाता है।
– ( श्रुतिः )।

(३) 'जगदादि गुरुः शिवः'—शकर जगद्गुरु हैं।

'शिवएवह्याचार्यरूपेणानुगृह्णाति'-परमात्मा शिवजी'आचार्य और 'गुरु' रूप से अनुग्रहीत करते हैं ( श्रुतिः ) "शिवहि आत्मा" शिव ही आत्मा है     ( शिवपुराण )

(४) 'ओमित्येतदक्षर मिद ँ सर्वं तस्योपव्याख्यानं भूतं भवद्भविष्यदिति सर्वमोङ्कार एव। यच्चान्यत् त्रिकालातीत तदप्योङ्कार एव" भावार्थः—एक नित्य वस्तु ओंकार ॐ-ही है, यह जो कुछ जगत् दृष्टि पडता है, इस सब को प्रकाशित करने वाली है, भूत, भविष्य और वर्तमान–जो कुछ भी है— वह सब ब्रह्म है। तथा– जो इस त्रिकाल से अतीत है, वह भी ब्रह्म–ॐ–( शिव ) ही है–     ( माण्डूक्योपनिषद् )

५–(अ) ब्रह्माविष्णुसुरेन्द्राणां, रुद्रादित्याश्विनामपि।
विश्वेषामपि देवानां, वपुर्धारयते भवः॥

भावार्थ.—हर ही ब्रह्मा, विष्णु इत्यादि देवताओं का शरीर धारण करते हैं। "किञ्चिदप्यन्तर कृत्वा रौरवं नरकं व्रजेत्'—इन जगदीश्वरों में थोड़ी भी भेद बुद्धि करनेवाला रौरव नरक में जाता है–     ( महाभारत अनु० अ १४ )

(ब) नमस्त्रिमूर्तये तुभ्यं प्राक्सृष्टेः केवलात्मने।
गुणत्रय विभागाय पश्चाद्भेदमुपेयुषे॥

(कुमार संभव)

(स) मधुसूदन सरस्वतीने 'महिम्न' की टीका में लिखा है:-

श्लोक—भूतिभूषित देहाय द्विजराजेन राजते।
एकात्मने नमस्तुभ्यं हरये च हराय च॥१॥

[द] शिवस्य हृदयम् विष्णु विष्णोश्च हृदयम् शिवः।
सर्वदेवात्मको रुद्रः सर्वे देवा शिवात्मकाः॥

— रुद्रहृदयोपनिषद्।

[स] सर्वे देवा संविशन्ति इति विष्णु। सर्वाणि बृंहयतीति ब्रह्म। सर्वांल्लोकान् व्याप्नोति व्यापनाद् व्यापी महादेवः।

—अथर्व शिवोपनिषद्।

[ई] रुद्राणां शंकरश्चास्मि।                    —गीता।

एक प्रसंग के अवसर पर श्रीविष्णु भगवान् ने कहा है:—

अहम् ब्रह्मा च शर्वश्च जगतः कारणं परम्।
आत्मेश्वर उपद्रष्टा स्वयं दृग विशेषणः॥

अर्थात्—मैं ही जगत का परमकारण रूप ब्रह्मा और शिव हूँ। और मैं ही सबका साक्षी स्वयं प्रकाश तथा निर्विशेष आत्मा तथा ईश्वर हूँ।

त्रयाणामेक भावानां यो न पश्यति वै भिदाम्।
सर्व भूतात्मनां ब्रह्मन् स शान्तिमधिगच्छति॥

हे ब्रह्मन् ! सब जीवों के आत्मा रूप इन ब्रह्मा विष्णु शिव-रूप तीन एकरूप भावों में जो भेद-दृष्टि नहीं करता वही शान्ति प्राप्त कर सकता है।

### [एफ]-हरि हर साम्य वर्णन:-

उनते कढी हैं गंग इनते चढी है गंग,
वे हैं मुरारी तो पुरारी ए कहावत हैं।
उनके रमा है सग इनके उमा है संग,
उतै सांप-सेज इतै साप लपटावे हैं॥
नन्द गोद राजैं वह नदीपीठ राजैं यह,
सीस चद छावैं चंद सीस पै चढ़ावे हैं।
पाप के हरैया हरि तापके हरैया हर,
एक हैं कहावैं दोय भक्तन के भावैं हैं॥१॥

[ह] "ब्रह्माणं केशवम् रुद्रम् भेद भावेन मोहिताः।
पश्यत्येक न जानति पाखडो पहता जनाः॥
महापातक युक्तोऽपि ध्यायन्निमिषच्युतम्।
पुनस्तपस्वी भवति पङ्क्ति पावन पापनः॥

'महा पातकी व्यक्ति भी यदि निमेषमात्र श्रीभगवान् का ध्यान करे तो वह पुनः पवित्र होकर पवित्र करने वालों को भी पवित्र कर सकता है।'

"ब्रह्मवादिनो वदन्ति ओमित्यात्मानं युञ्जीतै तद्वै मरोपनिशदं देवाना गुह्यं य एवम् वेद ब्रह्मणो महिमान माप्नोति॥"

अर्थ—ब्रह्मवादी कहते हैं कि ओंकार के साथ आत्मा को जोड़ो, यह (ओं) देवता ओं की उपनिषद् है। और गुह्य है। जो ओंकार को जानता है वह ब्रह्म की महिमा को प्राप्त करता है।

—o—

"अथ हैनं भारद्वाजो याज्ञवल्क्य मुवाचाथ केनैः परमात्मा प्रीतो भवति आत्मानं दर्शयति तन्नो ब्रूही भगव इति। सहोवाच याज्ञवल्क्यः ओमिति ॥"

अर्थः—भारद्वाज मुनि ने याज्ञवल्क्य मुनि से पूछा कि किस मंत्रसे परमात्मा प्रसन्न होते हैं—और आत्म दर्शन होते हैं, तो याज्ञवल्क्य ने कहा कि वह मंत्र ओंकार है।

—o—

ओंकार और अथ शब्द प्रथम ब्रह्मा के कंठ को भेद कर बाहर आये हैं। इससे यह दोनों शब्द मांगलिक कहे जाते हैं।

ब्रह्म और प्रणव का संधान यह ज्योतिर्मय कल्याण कारक मार्ग है इससे आत्मा का स्वयम् आविर्भाव होता है जैसे कि बादलों के अभाव रहने पर सूर्य का प्रकाश होता है।

—o—

याज्ञिकस्यैकमेवस्याणुपायोऽयतमुच्यते ।
सहस्रं मानस प्रोक्तो मन्वादि भृगुनारदैः ॥

अर्थः—मनु अत्रि भृगु तथा नारदादि ऋषियों ने याज्ञिक

लोहे से चिनगारियाँ निकलती है, उसी प्रकार आत्मा से अनेकों जगत प्रगट होते हैं।'

ब्रह्म पुराण मे कहा है वह अजन्मा ही शरीर ग्रहण करने के कारण जात ( जन्मा हुआ ) कहा जाता है।

[इस के सिवा] 'जिस प्रकार रात्रि के समय घर मे पडा हुआ रस्सी का टुकडा सर्प के समान प्रतीत होता है तथा तिमिर रोग से पीड़ित नेत्रों वाले को आकाश मे एक ही चन्द्रमा दो-जैसा जान पड़ता है उसी प्रकार एक ही नित्योदित स्वय ज्योति सर्वगामी परम पुरुष परमात्मा समस्त उपाधियों में उपस्थित होकर भास रहा है वह अहंकार रूप अविवेक के कारण ही मैं कर्ता हूँ ऐसा मानता है। तथा इसी प्रकार यह पुरुष प्रज्ञात्मा के साथ मिलकर और हे सोम्य! उस समय वह सत् से युक्त हो जाता है इत्यादि एवं 'श्रीहरि अपनी माया अपने को मोहित कर द्वैत रूप माया के कारण अपने को गुणयुक्त अनुभव करते हैं।' 'तथा क्षेत्रज्ञ भी मुझे ही जान' 'उठते अथवा स्थित होते हुए' 'ज्ञान अज्ञान से ढका हुआ है' 'अव्यक्त से विशेष ( पञ्चभूत ) पर्यन्त सब अविद्या रूप ही माना गया है, 'यह सब अन्धकार मय था' 'वाणी का विलास मात्र है' जहाँ द्वैत के समान होता है वही अन्य, अन्य को देखता है, जहां इसके लिये सब आत्म स्वरूप ही हो गया वहाँ किससे किसको देखे और किससे किसको सूँघे? 'जिस अवस्था में सब भूत आत्म स्वरूप ही हो जाते है वहाँ एकत्व देखने वाले उस ज्ञानी को क्या मोह और क्या शोक हो सकता

है। 'जहाँ अन्य कुछ नहीं देखता और न अन्य कुछ जानता ही है' 'यह भेद अज्ञान ही के कारण है, यहाँ नाना कुछ भी नहीं है इस लोक में जो अनेकवत् देखता है वह मृत्यु से मृत्यु को प्राप्त होता है, सब और व्याप्त धाता है' 'जो योनि (मूल) में स्थित है वह एक ही सम्पूर्ण रूप और योनियाँ हैं' 'अपने ही समान बहुत सी प्रजा उत्पन्न करने वाली एक लोहित श्वेत और कृष्ण वर्ण प्रजा को सेवन करने वाला एक अज उस का अनुगमन करता है और दूसरा उसे भोग कर त्याग देता है' 'देखात्म शक्ति को धारण किया [ सुषुप्ति में ] उससे दूसरा (बुद्धि रूप प्रमाता) अन्य (इन्द्रिय रूप कारण) अथवा पृथक् (विषय) कोई नहीं है जिसे वह देखे' 'एक ही अज था दूसरा कोई नहीं' इत्यादि।

तथा गौडपादकारिका में भी कहा है यह जो कुछ चरा-चर द्वैत है सब मन का ही दृश्य है मन का अमनी भाव होजाने पर द्वैत उपलब्ध ही नहीं होता। 'इसमें सन्देह नहीं प्रपञ्च यदि होता तो अवश्य निवृत्त हो सकता था, किन्तु द्वैत केवल माया मात्र है परमार्थतः तो अद्वैत ही है।' 'जिस प्रकार स्वप्न में मन माया से ही द्वैत का स्फुरण करता है उसी प्रकार माया वश मन ही जाग्रति में द्वैत का स्फुरण करता है' इत्यादि।

तथा स्वप्नादि विषयों के समान सम्पूर्ण भूत दृश्य रूप हैं, इसलिये तर्क से भी प्रपञ्च की मनी मानता ही जानो। 'दूसरे से निश्चय ही भय होता है' आत्मा को जान लेने पर यह

आत्मा की कार्य कारणता नहीं रहती' 'एक ही देव सम्पूर्ण भूतों मे छिपा हुआ है' 'यह पुरुष असग ही है' आदि।

विष्णुपुराण में भी कहा है.—यह सम्पूर्ण जगत सर्व भूत विष्णु का ही विस्तार है। अतः विलक्षण पुरुषों को इसे आत्मा के समान अभेद रूप से देखना चाहिये। हे दैत्य गण! तुम सर्वत्र समता को प्राप्त हो क्योंकि समता ही श्री अच्युत की आराधना है। हे तात सर्व भूतमय विश्वरूप परमात्मा जगदीश्वर श्री गोविन्द में शत्रु मित्र की बात ही कहाँ है?

'तथा तू वह है मै ब्रह्म हूँ यह जो कुछ है सब आत्मा है' 'यह आत्मा ब्रह्म है' 'आत्मज्ञानी शोक को पार कर जाता है एव 'एकत्व देखने वाले को क्या मोह और क्या शोक?' इत्यादि श्रुति, स्मृति, इतिहास और लोकोक्तियों से भी (यही बात सिद्ध होती है) सिद्ध अर्थ (ब्रह्म) में भी वेद का प्रमाण मानना चाहिये, यथा.—

यदि स्वपंथ और साधनों से (प्रभाकर मतावलम्बी) अर्थ समूह को अकार्य (क्रिया के अयोग्य) बतलाता है तो दूसरे लोग श्रुति को परमात्मा का ज्ञान कराने वाली क्यों न मानें? ऐसा श्रेष्ठ पुरुषों का कथन है।

पदों का सामर्थ्य अन्यान्वितस्वार्थ (अन्य पद से युक्त अपने अर्थ) में है, कार्यान्वितस्वार्थ (कार्य से युक्त अपने अर्थ) मे नहीं यदि ऐसा होतो अर्थवादों (प्रशंसा वाक्यों) का

अन्वय नहीं हो सकता क्योंकि उनकी अन्वय बुद्धि स्तुतिरूप ही है। जैसे धन की इच्छा वाला वायु सम्बन्धी श्वेत पशु का आलम्भन करे। वायु निश्चय ही शीघ्र फल देने वाला देवता है इस वाक्य में (कामना का बाध) नहीं होता इस प्रकार (स्वर्गादिक विषयक) राग ही (यागादि में) प्रवर्तक होता है, अन्य नहीं।

श्रुति भी कहती है—'कहा भी है यह पुरुष काममय है यह जैसी कामना वाला होता है वैसा ही संकल्प करता है वैसा ही कर्म करता है उसी को प्राप्त हो जाता है।

तथा स्मृति भी कहती है—इस लोक में बिना कामना के किसी का कर्म नहीं देखा जाता जो-जो भी कर्म किया जाता है सब कामना ही की चेष्टा होती है। तथा यह काम है क्रोध है इत्यादि। अतः अन्य विषय सम्बन्धी मन्त्र और अर्थवादों को भी प्रामाणिकता स्वीकार करनी चाहिये क्योंकि उन्हें अप्रामाणिक कहने से नहुष सर्प योनि को प्राप्त हुआ था जो किस प्रकार (सुनिये) दुरात्मा नहुष द्वारा शिबिका उठाने में नियुक्त किये हुये निर्मल-स्वभाव महाभाग ऋषि, ब्रह्मर्षि और देवर्षियों ने थक जाने पर पापी नहुष से यह प्रश्न की 'हे इन्द्र ! ब्रह्मा जी ने गौओं का प्रक्षोक्षण करने के लिये जो मन्त्र कहे हैं आप उन्हें प्रामाणिक मानते हैं या नहीं ? मूढ़ बुद्धि नहुष उन से सहसा कह उठा 'नहीं'।

ऋषियों ने कहा—तू अधर्म में प्रवृत्त हो रहा है और धम

को त्यागना चाहता है। पूर्वकाल में महर्षियों ने हमें वे मन्त्र प्रामाणिक बतलाये हैं।

अगस्त्य जी बोले तब राजा नहुष ने ऋषियों के साथ विवाद करते हुए अधर्मातुर हो मेरे शिर का पांव से स्पर्श किया। हे इन्द्र इससे वह नष्ट बुद्धि और श्रीहीन होगया। उस समय मैंने भयातुर और उद्विग्न चित्त नहुष से कहा–'रे मूढ तूने पूर्वकाल में महर्षियों द्वारा बनाये और पालन किये निर्दोष मार्ग को दूषित किया है, मेरे शिर को पैर लगाया है और जिनका मिलना अत्यन्त कठिन है उन ब्रह्मतुल्य महर्षियों को वाहक बना कर अपनी शिविका वहन कराई है इस लिये हे राजन्! इस अपराध के कारण तू निस्तेज होकर सर्परूप धारण कर दश सहस्र वर्ष तक पृथिवी पर विचरेगा और फिर शाप मुक्त होकर पुनः स्वर्ग प्राप्त करेगा। ऐसा महाभारत में कहा है।

अतः आत्मज्ञान में श्रद्धा करनी चाहिये। श्री भगवान का भी कथन है। 'हे शत्रु-दमन! इस धर्म में अश्रद्धा करने वाले पुरुष मुझे न पाकर मृत्युरूप संसार-मार्ग मे लौट आते हैं। ऐतरेयक श्रुति मे भी कहा है यही मार्ग है, यही कर्म है, यही ब्रह्म है, यही सत्य है, अतः इससे प्रमाद न करे, इसका त्याग न करे जिन्होंने पहले इसका त्याग किया था वे पराभाव को प्राप्त हुए।'

वेद मन्त्र भी कहता है:—'तीन प्रसिद्ध प्रजाओं ने धर्म का

त्याग किया था अन्य प्रजा सब प्रकार अर्क ( अर्चनीय अग्नि ) की उपासना में तत्पर हुई कुछ सकल भुवनों में महान् सूर्य की उपासना करने लगी। जगत् का पवित्र करने वाला वायु सब दिशाओं में प्रविष्ट हुआ ( कुछ उसकी उपासना करने लगी ) तीन प्रसिद्ध प्रजाओं ने धर्म त्याग किया जिन तीन प्रजाओं ने धर्म का त्याग किया था वे पक्षी, वङ्ग, वगध और इरपाद हैं ऐसी श्रुति है। वङ्ग वन के वृक्ष हैं, वगध औषधियां हैं और इरपाद उर ( हृदय ) ही जिनके पाद हैं सर्पादि हैं।

तथा ईशावास्योपनिषद् में आत्मज्ञान की निन्दा विषयक यह मन्त्र है वे असुर्य नाम के लोक घोर अंधकार से व्याप्त हैं, जो कोई आत्मघाती पुरुष होते हैं वे मरने पर उन्हीं को प्राप्त होते हैं। तैत्तरीय उपनिषद् में कहा है—ब्रह्म असत्य है, यदि ऐसा जानता है तो यह (जानने वाला) असत् ही होजाता है' तथा शकुन्तलोपाख्यान का वचन है—'जो अन्य प्रकार से स्थित अपने आत्मा को अन्य प्रकार जानता है उस आत्म घाती चोर ने कौन पाप नहीं किया ? अस्तु ! अब अधिक प्रसङ्ग बढ़ाने की आवश्यकता नहीं।

अब सहस्रनाम जप के अनुरूप मानसस्नान का वर्णन किया जाता है। 'जिस में देवता और यक्ष पूर्ण एकता को प्राप्त होगये हैं उस परम पवित्र मानस-तीर्थ को जाय और उसमें स्नान कर अमर होजाय जो मनुष्य मानस-तीर्थ में स्नान मन:धर के भीतर राग-द्वेष रूप मल को दूर करने वाले ध्यान

रूप जल में स्नान करता है वह परमगति प्राप्त करता है। सरस्वती रजोमयी हैं, यमुना तमोमयी और गङ्गा जी सत्त्व स्वरूपा है, अतः वे निर्गुण ब्रह्म तक नहीं जा सकतीं। आत्मा नदी है वह संयम रूप जल से भरी हुई है सत्य उसका ह्रद (जल प्रवाह), शील तट है और दया तरङ्ग है हे पाण्डुपुत्र! उसमें स्नान करो, जल से अन्तःकरण शुद्ध नहीं हो सकता। ऐसा महाभारत मे कहा हैं।

स्मृति का कथन है:—'श्री विष्णु भगवान् का चिन्तन मानसिक स्नान है।'

मनुजी कहते हैं:—'इसमे सन्देह नहीं ब्राह्मण कोई और कर्म करे या न करे, केवल जप से ही शुद्ध होजाता है, अतः ब्राह्मण 'मैत्र' ( सबका मित्र ) कहा जाता है।'

( इसके सिवा ) 'जप सम्पूर्ण धर्मों मे श्रेष्ठ कहा गया है, क्योंकि जप-यज्ञ प्राणियों की हिंसा के विना सम्पन्न होजाता है।' इत्यादि तथा गीता के यज्ञों मे मैं जप-यज्ञ हूँ आदि एवं अपवित्र हो अथवा पवित्र सभी अवस्थायों मे स्थित हुआ भी जो श्री कमल नयन भगवान् का स्मरण करता है वह वाहर-भीतर से पवित्र होजाता है इत्यादि ( वचन भी जप यज्ञ का महत्त्व वतलाते हैं ) ॥

आतमान विष्णुं ध्यात्वाऽर्चनस्तुति नमस्कारादि कर्तव्यम्।

—( जगद्गुरु शकराचार्य )

अर्थात्—ये पूजा स्तुति और नमस्कारादि विष्णु भगवान् को आत्मरूप से चिन्तन करके करने चाहियें।

महाभारत-धर्म-काण्ड में कहा है:—

"ना विष्णुः कीर्तयेद्विष्णुं ना विष्णुर्विष्णु मर्चयत्।
ना विष्णुः संस्मरेद्विष्णुं ना विष्णुर्विष्णु माप्नुयात्॥

अर्थात्—'बिना विष्णुरूप हुए विष्णु का कीर्तन न करे, बिना विष्णु हुए विष्णु का पूजन न करे बिना विष्णु हुए विष्णु का स्मरण न करे और न बिना विष्णु हुए विष्णु को प्राप्त हो।'

विष्णु धर्म में कहा है—'हे अनघ! ये सब नाम परब्रह्म के ही हैं। (३।१२३।१३) भक्त जिस २ वस्तु की इच्छा करता है निस्सन्देह उसी को प्राप्त कर लेता है। उस जगद्गुरु की आराधना करने से सब इच्छायें पूर्ण होजाती हैं। हे दालभ्य! मनुष्य गोविन्द की तन्मयता से ही प्राप्त कर सकता है जो पुरुष तन्मय होजाता है वह अपनी इच्छित वस्तुओं को प्राप्त कर लेता है इसमें कुछ भी अन्यथा नहीं है।

श्री भगवद्गीता (६।३१) में कहा है:—'जो पुरुष एकत्व में स्थित होकर समस्त भूतों में स्थित मुझ परमात्मा का भजन करता है वह सब प्रकार से बर्तता हुआ भी मुझ ही में बर्तता है।

विष्णु पुराण का कथन है:—मैं श्रीहरि हूँ, यह समस्त संसार जनार्दन ही है, उस (परमात्मा) से अतिरिक्त और कोई कार्य कारणादि नहीं है-जिसका ऐसा चित्त है उसे फिर जन्मादि से होने वाली द्वन्दरूप व्याधियाँ नहीं होतीं।'

—( विष्णु पुराण १। २२। ८७ )

स्मृति कहती है:—जहां गुरु का अपवाद या निन्दा होती हो वहां कान मूँद लेने चाहिये अथवा वहां से कहीं अन्यत्र चला जाना चाहिये। —( ३। २३३। ६२ )

"तस्माद् ब्रह्मैवाचार्य स्वरूपेणाव तिष्ठते।"

भाव यह है कि: अतः ब्रह्म ही आचार्य रूपमे स्थित है।

अग्नि की प्रचण्ड ज्वाला के भीतर रहना अच्छा है, किंतु श्रीहरि चिन्तन विमुख लोगों के साथ रहने का दुःख अच्छा नहीं, कात्यायन जी के इस वाक्य से भी यही तात्पर्य निकलता है कि जहाँ श्री वासुदेव की निन्दा होती हो वहाँ नहीं रहना चाहिये।

जिसकी भगवान् में अत्यन्त भक्ति है और भगवान् के समान ही गुरु में भी है उस महात्मा को ही इन ऊपर कहे हुए अर्थों का प्रकाश होता है। श्वेताश्वतरोपनिषद् के इस (६। २३) मंत्र से भी यही सिद्ध होता है कि श्रीहरि और गुरु में परा भक्ति करनी चाहिये। —(आचार्यभाष्य।)

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम ॥"

—( वा० रा० ६ । १८ । ३३ )

अर्थः—"जो एकबार भी मेरी शरण आकर "मैं तुम्हारा हूँ" ऐसा कहकर माँगता है उसे मैं सब प्राणियों से अभय कर देता हूँ——यह मेरा व्रत है।"

(ख) "वेदान्त गो ब्राह्मणः" —( सि० स० )

इत्यादि श्लोक पर श्रीआचार्य भगवान् ने जो भाष्य किया है उसका हिन्दी अनुवाद इस प्रकार है:—

जो वेदान्तों—उपनिषदों के द्वारा ब्रह्मको जानता है उसे वेदान्तग कहते हैं ।

'किसका जप करने से जीव जन्म मरणरूप संसार से मुक्त हो सकता है' इस कथन के अनुसार जप रूप कर्म से साक्षात् मोक्ष होने की शंका होने पर 'कर्मों की मोक्ष में साक्षात् कारणता नहीं है मोक्ष ज्ञान से ही होता है।'

यह दिखलाने के लिये 'ब्राह्मण वेदान्त का ज्ञाता होजाता है' ऐसा कहा है। कर्म तो अन्तःकरण की शुद्धि द्वारा ही मोक्ष के हेतु होते हैं ।

वासनाओं का पकना ही कर्म है और ज्ञान परम गति

है। कर्म के द्वारा वासनाओं के जीर्ण होजाने पर फिर ज्ञान होता है।'

'नित्यज्ञान को प्राप्त करके मनुष्य बन्धन मुक्त होजाता है।'

'धर्म से सुख और ज्ञान होता है तथा ज्ञान से मोक्ष प्राप्त होता है।'

'योगी जन आसक्ति त्यागकर चित्त शुद्धि के लिये कर्म किया करते हैं।' —( गीता ५ । ११ )

'जीव कर्म से बंधता है और विद्या से ही मुक्त होजाता है, इसलिये पारदर्शी यतिजन कर्म नहीं करते।'

—( ब्रह्म० १२६ । ७ )

'श्रेष्ठ ब्राह्मण को उचित है कि विहित कर्मों को भी त्याग कर आत्म ज्ञान, शम और वेदाभ्यास में यत्न शील हो।'

—( मनु० १२ । ९२ )

'[मनुष्य] तप से पाप नष्ट करता है और विद्या से अमृत प्राप्त करता है।'

'पाप कर्म के क्षीण होजाने पर पुरुष को ज्ञान उत्पन्न होता है उस समय वह स्वच्छ दर्पण में प्रतिबिम्ब के समान अपने आत्मा में आत्मा को देखता है।' ( गरुड़ १ । २३७ । ६ ) इत्यादि स्मृतियों से तथा 'इस आत्मा को ब्राह्मण लोग वेदानु

वचन से, यज्ञ से, दान से, तप से और अनशन से जानने की इच्छा करते हैं।　　—( बृ० उ० ४।४।२२ )

और मनुष्य जिस किसी भी वस्तु से अथवा दर्वि होम से यजन करे, किन्तु इससे उसका मन ही शुद्ध होता है। इत्यादि श्रुतियों से भी–कर्म अन्तःकरण की शुद्धि के ही हेतु सिद्ध होते हैं।

मोक्ष तो ज्ञान से ही होता है; 'ज्ञान से ही कैवल्य प्राप्त होता है उससे मुक्त होजाता है।

'ब्रह्म विदाप्नोति परम्'　　—( तै० उ० २।१ )

'तरति शोकमात्मवित्　　—( छा० उ० ७।१।३ )

'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति'　　—( मु० उ० ३।२।९ )

'ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्यति'　　—( बृ० उ० ४।४।६ )

'ब्रह्म को जानने वाला परमपद को प्राप्त कर लेता है।'

'आत्मज्ञानी शोक से तर जाता है।

'जो ब्रह्मको जानता है ब्रह्म ही हो जाता है।

'ब्रह्म हुआ ही ब्रह्म को प्राप्त होता है।

'उसे जानकर ही मृत्यु का पार करता है मोक्ष के लिये

कोई और मार्ग नहीं है ।' —( श्वे० उ० ६ । १५ )

'ब्रह्मानन्द को जानने वाला किसी से भी भय नहीं मानता ।' —( तै० उ० २ । ४ )

'यदि उसे यहाँ जान लिया तब तो ठीक है और यदि नहीं जाना तो बहुत बड़ी हानि है ।' —(के० उ० २ । ५)

'जब मनुष्य आकाश को चमडे के समान लपेटलेंगे तब देवको बिना जाने भी दुःख का अन्त हो जायगा ।'
—( श्वे० उ० ६ । २० )

'अमृतत्व कर्म से, प्रजा से या धन से प्राप्त नहीं होता, वह तो एक त्याग से ही प्राप्त होता है ।'
—( कै० उ० १ । ३ )

'वेदान्त=विज्ञान से जिन्होंने अर्थ का निश्चय कर लिया है तथा जो सन्यास योग से शुद्ध चित्त हो गये हैं वे सभी यति जन प्रलय के समय ब्रह्मलोक में परम अमृत होकर मुक्त हो जाते हैं ।' ( के० उ० १ । ४ ) इत्यादि श्रुतियों से यही बात सिद्ध होती है ।



प्रथम से यज्ञ से, दान से, तप से और अनशन से जानने की इच्छा करते हैं।          —( बृ० उ० ४४ । २२ )

और मनुष्य जिस किसी भी वस्तु से अथवा हवि होम से यजन करे, किन्तु इससे उसका मन ही शुद्ध होता है। इत्यादि श्रुतियों से भी—कर्म अन्तःकरण की शुद्धि के ही हेतु सिद्ध होते हैं।

मोक्ष तो ज्ञान से ही होता है, 'ज्ञान से ही कैवल्य प्राप्त होता है' इससे मुक्त होजाता है।

'ब्रह्म विदाप्नोति परम्          —( तै० उ० २ । १ )

'तरति शोकमात्मवित्          —( छा० उ० ७ । १ । ३ )

'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति'          —( मु० उ० ३ । २ । ६ )

'ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति          —( बृ० उ० ४ । ४ । ६ )

'ब्रह्म को जानने वाला परमपद को प्राप्त कर लेता है।'

'आत्मज्ञानी शोक से तर जाता है।

जो ब्रह्मको जानता है ब्रह्म ही हो जाता है।

'ब्रह्म हुआ ही ब्रह्म को प्राप्त होता है।

'उसे जानकर ही मृत्यु को पार करता है मोक्ष के लिये

प्रसन्नता द्वारा उपदेश रूप दृष्ट ( प्रत्यक्ष ) फल की प्राप्ति होती है। सो सेवा–तन, मन, वाणी और–धन के अर्पण से होती है। गुरु की आज्ञा का पालन तन अर्पण है, गुरु विषे ईश्वर भाव और उनकी मूर्ति का ध्यान मन अर्पण है। गुरुदेव की स्तुति करना, और निन्दा न करना, सो वाणी अर्पण है, गृहस्थ गुरु को समग्र धन का अर्पण वा–त्यागी गुरु की प्राप्ति के निमित्त सर्व का त्याग धन अर्पण है। कोई दयालु गुरु उक्त सेवा से विना ही प्रसन्न होकर उपदेश कर देवे–शरण में अङ्गीकार कर लेवे–तो भी शुद्ध चित्त वाले अधिकारी का कल्याण होवे है इसमें तन, धन और वाणी के अर्पण द्वारा जो गुरु सेवा है, तिससे 'मल दोष' की निवृत्ति होती है। और मन अर्पण कर जो सेवा है–उससे 'विक्षेप दोष' की निवृत्ति होती है।

—( वेदान्त बाल बोधनी )



* ॐ *

# विक्षेप।

'विक्षेप' नाम चित्त की चंचलता का है। जिसका चित्त वेदान्त श्रवण आदिक विषै, किंवा—महा वाक्य के अर्थ रूप स्वरूप विषै स्थिर नहीं होता किन्तु—अन्य विषयों में भ्रमता रहता है उसका चित्त चंचल है इसीसे वह पुरुष विक्षेप दोष से युक्त है, यह जान लेना।

१—इससे उसको ईश्वर नाम का, वा—प्रणव मंत्र का उच्चारण और ईश्वर-गुरु मूर्ति का ध्यान किंवा—निर्गुण ब्रह्म का चिन्तन, इससे आदि लेके उपासना कर्तव्य है, क्योंकि उपासना से चित्त की एकाग्रता होकर विक्षेप दोष की निवृत्ति होती है।

२—अथवा—शरीर वाणी मन और धन द्वारा जो ईश्वर बुद्धि से ब्रह्मनिष्ठ गुरु की सेवा है, उस सेवा के प्रताप से कर्म उपासना बिना ही चित्त की शुद्धि और एकाग्रता होती है। इसका यह रहस्य है कि—ईश्वर की सेवा से पुण्य की उत्पत्ति द्वारा अदृष्ट फल की प्राप्ति होती है, और ईश्वर बुद्धि से करी जो गुरु सेवा उससे उस अदृष्ट फल की प्राप्ति और गुरु की

प्रसन्नता द्वारा उपदेश रूप दृष्ट ( प्रत्यक्ष ) फल की प्राप्ति होती है। सो सेवा–तन, मन, वाणी और–धन के अर्पण से होती है। गुरु की आज्ञा का पालन तन अर्पण है, गुरु विषे ईश्वर भाव और उनकी मूर्ति का ध्यान मन अर्पण है। गुरुदेव की स्तुति करना, और निन्दा न करना, सो वाणी अर्पण है, गृहस्थ गुरु को समग्र धन का अर्पण वा–त्यागी गुरु की प्राप्ति के निमित्त सर्व का त्याग धन अर्पण है। कोई दयालु गुरु उक्त सेवा से विना ही प्रसन्न होकर उपदेश कर देवे–शरण मे अङ्गीकार कर लेवे–तो भी शुद्ध चित्त वाले अधिकारी का कल्याण होवे है इसमें तन, धन और वाणी के अर्पण द्वारा जो गुरु सेवा है, तिससे 'मल दोष' की निवृत्ति होती है। और मन अर्पण कर जो सेवा है–उससे 'विक्षेप दोष' की निवृत्ति होती है।

—( वेदान्त बाल बोधनी )



ॐ

# आरती नं० ४

## [ जीव भाव ]



ॐ अचल गुरुदेवं !

ॐ[1] अचल गुरुदेवं, गुप्त प्रगट परिपूरण !

गुप्त प्रगट परिपूरण, श्री नित्यानन्दं ॥

ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥ टेक ॥

भावार्थः—हे प्रणव-परमात्मा-स्वरूप गुरुदेव ! आप अचल हैं। हे गुरुदेव ! निश्चय करके आप अचल हैं ! आप अन्तर बाहिर परिपूर्ण हैं ! निश्चय करके आप सर्वत्र परिपूर्ण हैं ! सर्व सिद्धि सम्पन्न, नित्य-आनन्द-स्वरूप हैं ! [मुझे कृपा करके अचल बनाइये-विक्षेप रहित कीजिये]

हे गुरुदेव ! आप की जय हो ! जय हो ! जय हो ! (टेक)

---

१ (अ) ॐ—प्रणवो ह्यपरं ब्रह्म प्रणवश्च परः स्मृतः ।
अपूर्वोऽनन्तरोऽबाह्यो, ऽनपरः प्रणवोऽव्ययः ॥
—(श्रुति)

अर्थात्:—प्रणव ही परब्रह्म, प्रणव ही परम जाप्य, अपूर्व, सर्वत्र परिपूर्ण और अविनाशी है।

(ब) प्रणवो वाचकस्तस्य, शिवस्य परमात्मनः।
शिवरुद्रादिशब्दानां, प्रणवो हि परः स्मृतः॥
—( शिवपुराण )

अर्थात्:—परम कल्याण रूप परमात्मा का वाचक ॐ ही है, और यह ओंकार शिव रुद्र इत्यादि सारे नामों से श्रेष्ठ है। योगदर्शन में महर्षि पतञ्जलि महाराज ने लिखा है 'तस्य वाचकः प्रणवः' अर्थात्—उस परम ब्रह्म का नाम ॐ ही है। इसी भांति योगी याज्ञवल्क्य जी याज्ञवल्क्यसंहिता मे लिखते हैं:—"तस्योङ्कारः स्मृतो नाम तेनाहूतः प्रसीदति" अर्थात्—ओंकार नाम से स्मरण करने पर भगवान् प्रसन्न होते हैं।

ॐकार की उपासना:—

ओमिति ब्रह्म, ओमितीद ७ सर्वम, ओमित्येतदनु कृति-हस्म वा अप्यो श्रावयत्याश्रावयन्ति ओमिति सामानि गायन्ति। ओ ७ शोमिति शास्त्राणि श ७ सन्ति ओमित्यध्वर्युः प्रति गृणाति। ओमिति ब्रह्मस्मीति। ओमित्यग्निहोत्र मनु जानाति। ओमिति ब्राह्मण प्रयक्ष्यन्नाह ब्रह्मो यामद्यानीति प्रस्नैवोयाप्नोति।
—( तैतिरीय ८-१ )

शब्दार्थ:—ॐकार यह ब्रह्म रूप है ॐकार यह सर्व रूप है ॐकार यह वास्तव में अनुज्ञा रूप है अग्निध्र! बलि-दान देने

॰ ॐ ॰

# आरती नं० ४

## [ जीव भाव ]



ॐ अचल गुरुदेवं ।[1]

ॐ अचल गुरुदेवं, गुप्त प्रगट परिपूरण[1] ।

गुप्त प्रगट परिपूरण, श्री नित्यानन्दं ॥

ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥ टेक ॥

भावार्थ—हे प्रणव-परमात्मा-स्वरूप गुरुदेव ! आप अचल हैं। हे गुरुदेव ! निश्चय करके आप अचल हैं ! आप अन्तर बाहिर परिपूर्ण हैं ! निश्चय करके आप सर्वत्र परिपूर्ण हैं ! सर्व सिद्धि सम्पन्न नित्य-आनन्द-स्वरूप हैं ! [मुझे कृपा करके अचल बनाइये-विक्षेप रहित कीजिये]

हे गुरुदेव ! आप की जय हो ! जय हो ! जय हो ! (टेक)

---

१ (अ) ॐ प्रणवो ह्यपरं ब्रह्म प्रणवश्च परः स्मृतः ।
अपूर्वोऽनन्तरोऽबाह्योऽनपरः प्रणवोऽव्ययः ॥
—(श्रुतिः)

प्रणव का उच्चारण कैसे करना इसके सम्बन्ध में भगवान् वसिष्ठ कहते हैं कि—

ॐ कारमकरो तार स्वरमूर्ध्वगत ध्वनिम्।
सम्यगाद तलांगूलं घण्टा कुण्ड मिवारवम् ॥

अर्थात्ः—जैसे घण्टा के आनन्द के लम्बक को रस्सी बांधकर हिलाने से गूंजने की आवाज होती है वैसे ही ॐ का उच्चारण परा से करके मुख में अर्थात्- वैखरी में उसका गुंजारव करके ॐकार का रटन करना चाहिये।

ॐकार-स्वरूप वर्णन तथा महत्व-शिवजी कहते हैं धर्म से विलक्षण अधर्म से विलक्षण कार्य और कारण से भी परे भूत और भविष्य काल से भी परे जिसको मैं कहता हूँ सो तू सुन ॥६॥ जिस वस्तु को वेद और सब शास्त्र वर्णन करते हैं, जो सम्पूर्ण उपनिषदों मे सार ग्रहण किया है जैसे दही में-से घृत ॥१०॥ जिसकी इच्छा करके मुनि जन ब्रह्मचर्य धारण करते हैं वह अकार उकार मकारात्मक हमारा पद है। सो हे रामचन्द्र! मै तुम से संक्षेप से वर्णन करता हूँ ॥११॥ यही अक्षर परब्रह्म और सगुण ब्रह्म निर्गुण ब्रह्म है, इसी अक्षर ब्रह्म के जानने से ब्रह्मलोक प्राप्त होकर मुक्त होजाता है ॥१२॥ यही उत्तम आधार है, यही उत्तम तारक है इसको जान कर ब्रह्मलोक मे पूजित होता है ॥१३॥ जो वेद रूपी धेनुओं में श्रेष्ठ है, ऐसा वेदान्त प्रतिपादन करता है यही मोक्ष का धारण करने वाला तथा संसार-सागर का सेतु है ॥१४॥ वह वस्तु

समय देवों को ॐकार सुनाना तब यज्ञ में रहते हुये दूसरे ऋत्विज ॐकार देवों को प्रयत्न कराते हैं। ॐकार ऐसा कह कर सामवेद के सूक्तों का गान किया जाता है ॐकार शोम् (सुख) ऐसा कह कर स्तुति वाले मन्त्र रूपी शास्त्र अर्थात् गीति रहित ऋचाएं कहने म आती हैं, ॐकार की सहायता से अध्वर्यु होता के प्रति प्रति गहने कहता है भजता है ॐकार से ब्रह्म आज्ञा करता है ॐकार द्वारा यजमान देवों को हवि होमने के लिये ऋत्विजों को प्राजस्वादि आज्ञा देता है, ब्राह्मण जब वेद का अध्ययन करते हैं तब प्रथम ॐकार से शुरू करते हैं ब्रह्म का परमात्मा को मैं प्राप्त होऊं ऐसी इच्छावाला ब्रह्म को प्राप्त होता है।

(ख) अवए विग्रहा देवी मायप्राह्यो मनो यमः तत्पादार स्मृतो नाम लेनाः हुतः प्रसीदति।

अर्थात्—ईश्वर अवए विग्रह–निराकार है और मायाप्राह्य मनो यम है। इस लिये उसका ॐकार नाम है उसप उसका स्मरण करने से यह प्रसन्न होता है। महर्षि याज्ञवल्क्य वैसे ही भगवान् वसिष्ठ का कहना है कि :—

ॐ मुच्चारण समिति यहनाम्र प्रपश्यति
यत्करोति मनोराज्य भवत्याशुसतन्मयतामो ॥

अर्थात्—ॐ के उच्चारण समिति यत्न से जो कुछ मनोराज्य विचार बनी होती है उसम तन्मयता होजाती है–

प्रणव का उच्चारण कैसे करना इसके सम्बन्ध में भगवान् वसिष्ठ कहते हैं कि—

ॐ कारमकगे तार स्वग्मूर्ध्वगत ध्वनिम् ।
सन्त्यगाद तलांगूलं घराटा कुराड मिव ग्वम् ॥

अर्थात्:—जैसे घराटा के आनन्द के लम्बक को रस्सी बांध कर हिलाने से गूंजने की आवाज होती है वैसे ही ॐ का उच्चारण पग से करके मुख में अर्थात्- वैखरी में उसका गुजारव करके ॐकार का रटन करना चाहिये ।

ॐकार-स्वरूप वर्णन तथा महत्व-शिवजी कहते हैं धर्म से विलक्षण अधर्म से विलक्षण कार्य और कारण से भी परे भूत और भविष्य काल से भी परे जिसको मैं कहता हूँ सो तू सुन ॥९॥ जिस वस्तु को वेद और सब शास्त्र वर्णन करते हैं, जो सम्पूर्ण उपनिषदों में सार ग्रहण किया है जैसे दही में से घृत ॥१०॥ जिसकी इच्छा करके मुनि जन ब्रह्मचर्य धारण करते हैं वह अकार उकार मकारात्मक हमारा पद है । सो हे रामचन्द्र ! मै तुम से संक्षेप से वर्णन करता हूँ ॥११॥ यही अक्षर परब्रह्म और सगुण ब्रह्म निर्गुण ब्रह्म है, इसी अक्षर ब्रह्म के जानने से ब्रह्मलोक प्राप्त होकर मुक्त होजाता है ॥१२॥ यही उत्तम आधार है, यही उत्तम तारक है इसको जान कर ब्रह्मलोक मे पूजित होता है ॥१३॥ जो वेद रूपी धेनुओं मे श्रेष्ठ है, ऐसा वेदान्त प्रतिपादन करता है यही मोक्ष का धारण करने वाला तथा संसार-सागर का सेतु है ॥१४॥ वह वस्तु

क्या है—अब उसका वर्णन करते हैं—यह मैद स आच्छादित हुए कोश अर्थात् हृदयाकाश मे जो ब्रह्म है उसे ओंकार कहते हैं वही पर परम मंत्र है और इसी में सब लोक निवास करते हैं उसकी चार मात्रा हैं—अकार उकार, मकार और अंत की कारण रूप आधी मात्रा है, पहिली अकार रूप मात्रा में भू लोक ऋग्वेद, ब्रह्मदेव आठ वसु गार्हपत्य अग्नि, गायत्री छन्द, प्रातःसवन व आठ देव निवास करते हैं ॥१५॥१६॥ दूसरी उकार मात्रा म भुवर्लोक विष्णु रुद्र अनुष्टुप छन्द यजुर्वेदः यमुना नदी दक्षिणाग्नि माध्यन्दिन सवन ये देवता निवास करते हैं ॥१७॥ तीसरी मकार मात्रा में स्वर्ग लोक सामवेदः आदित्य, महेश्वर आहवनीयाग्नि जगती छंद और सरस्वती नदी और अथर्ववेद तृतीय सवन म निवास करते है और जो चौथी मात्रा है वह सोम लोकगाः अथर्वांगिरस गाता सवर्लोक अग्नि महर्लोक विराट् सम्म और आवसथ्य अग्नि—शुतुद्री नदी और यह पुष्क य देवता निवास करते है। "अमात्रश्चतुर्थोऽव्यवहार्यः प्रपञ्चा पशमः शिवोऽद्वैत—एवमोङ्कार आत्मैव संविशत्यात्मनाऽऽत्मानं य एवं वेद य एवं वेद" अर्थात्—जाग्रत स्वप्न, सुषुप्ति तीन अवस्था से परे अमात्रिक तुरीया अवस्था रूप आत्मा ही है, यह वाचक वाच्य रूप वाणी का मूल अज्ञान है दूर करने से व्यवहार के अयोग्य है तथा प्रपञ्च रहित शिव स्वरूप और अद्वैत है इ उकारक किया हुआ ॐ आत्मा ही है, ऐसा जो जानता है वह अपने आत्मा से परमात्म रूप आत्मा मे प्रवेश करता है और जन्म के कारणों का नाश कर फिर उत्पन्न नहीं होता है ॥१८॥१९॥२०॥

ॐ मुनि वसिष्ठ सनकादिक, याज्ञवलक आदि,
ॐ याज्ञवलक आदि । श्रेय पद लख निज गूढ़,
ॐ श्रेय पद लख निज गूढ़, शिरोमणि हुए ज्ञानी ॥
ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥१॥

भावार्थः—हे सद्गुरु देव ! मुनि वसिष्ठ जी, सनक (सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार) तथा—याज्ञवल्क्य आदि मुनिगण आपके गहन रहस्यमय श्रेय पद को देख (जानकर) ज्ञानियों में शिरोमणि हुये हैं, निश्चय करके शिरोमणि हुये हैं।
हे प्रणवरूप गुरुदेव ! आप की जय हो ! जय हो ! जय हो !

---

पहली मात्रा रक्त वर्ण दूसरी भास्कर प्रकाश युक्त वर्ण तीसरी विजली के वर्ण की तथा चौथी मात्रा शुभ्रवर्ण है ॥२१॥ जंगमात्मक अनेक प्रकारक यह जगत ॐकार में ही प्रतिष्ठित है ॥२२॥ भूत भविष्य रूप यह संसार रुद्र रूप ही है और रुद्र में प्राण और उसमें भी ॐकार स्थित है तात्पर्य यह है शिव और ओङ्कार एक स्वरूप हैं ॥२३॥ वह शिवरूप सनातन ब्रह्म ॐकार मे ही वर्तमान है इस कारण ॐकार का जपने हारा निस्सन्देह मुक्त होजाता है ॥२४॥　　　　—( शिव गीता )

२—श्रीगुरु तुम पूरण सकल, अद्वय आतम राम ।
आदि अन्त मध एक हो, स्वयं ब्रह्म सुख धाम ॥१॥
—( प्रकीर्ण )

ॐ गुरु, से बढ़कर शिष्य, नहीं, कोई जग माँही,
ॐ नहिं, कोई जग माँही । गुरु बिन, मोक्ष न होय,
ॐ गुरु बिन मोक्ष न होय । निगमागम माँई ॥
ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥२॥

भावार्थ—हे गुरुदेव ! संसार में (मुझ) शिष्य के लिये [आप] गुरु से बढ़कर कोई नहीं है । निश्चय करके आप गुरुदेव से बढ़कर कोई नहीं है । वेद शास्त्र सब यही कहते हैं कि-गुरु के बिना मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती—निश्चय करके गुरु के बिना मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती ॥ २ ॥
हे ब्रह्मस्वरूप गुरुदेव ! आप की जय हो ! जय हो ! जय हो !

---

ॐकार ब्रह्म मूलः क्रम पद सहित
छन्द विस्तीर्ण शाखो ।
ऋक् पत्र साम पुष्पो यजुरपि फलो
अथर्व गन्ध सुधाढ्यः ॥
यज्ञच्छाया समेतो द्विज मधुप गणैः
सेव्यमानः प्रभाते ।
मध्ये सायं त्रिकालं सु चरितः
पातु मां वेद वृक्षः ॥१॥

(२) गुरु—भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने बालसखा प्यारे सुदामा जी से कहते हैं कि-हे ब्राह्मण ! हम तुम जब गुरु के घर में जाकर रहे थे, तब की भी कुछ याद है कि नहीं ? जिस

गुरु से ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, जानने योग्य आत्मा का स्वरूप जानकर मनुष्य संसार से छूट जाता है ॥३१॥ इस संसार मे तीन गुरु है, एक–जन्मदाता पिता, दूसरा–यज्ञोपवीत कर वेद पढ़ाने, तथा–संन्ध्या गायत्री आदि सुन्दर कर्म सिखानेवाला, और तीसरा ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, सन्यासी इन चारों आश्रमों को ज्ञान देने वाला गुरु है। इनमें से प्रथम गुरु पूज्य है, दूसरा मेरे बराबर पूज्य है और तीसरा गुरु साक्षात् मेरा ही स्वरूप है ॥ ३२ ॥ जो पुरुष मनुष्य रूप धारण करके गुरु रूप मेरे उपदेश से संसाररूपी समुद्र के पार लगते है, हे ब्राह्मण ! वह पुरुष चारों वर्णों और चारों आश्रमों में चतुर है ॥ ३३ ॥ ज्ञान के देने वाले गुरु से अधिक सेवा–योग्य और कोई नहीं है। इसलिये उन गुरु के भजन से अधिक और कोई धर्म नहीं है। सब प्राणियों का आत्मा मैं, जैसा गुरु की सेवा से प्रसन्न होता हूँ, ऐसा ब्रह्मचर्य, यज्ञ, वानप्रस्थ, गृहस्थ और सन्यास धर्म से भी प्रसन्न नहीं होता।

चौ०.—वे गुरुदेव परम सुखदाई।
जिनकी महिमा कही न जाई ॥
उनकी कृपा कहू कहँ ताईं।
कुशल क्षेम से है तेहि ठाईं ॥
इक अक्षर पढ़िये जेहि पाहीं।
तेहिते उऋण हूजिये नाहीं ॥
हम तो विद्या सब पढ़ लीन्ही।
गुरु की टहल कछू नहिं कीन्ही ॥

गुरु से ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, जानने योग्य आत्मा का स्वरूप जानकर मनुष्य संसार से छूट जाता है ॥३१॥ इस संसार में तीन गुरु हैं, एक—जन्मदाता पिता, दूसरा—यज्ञोपवीत कर वेद पढ़ाने, तथा—संध्या गायत्री आदि सुन्दर कर्म सिखानेवाला, और तीसरा ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, सन्यासी इन चारों आश्रमों को ज्ञान देने वाला गुरु है। इनमें से प्रथम गुरु पूज्य है, दूसरा मेरे बराबर पूज्य है और तीसरा गुरु साक्षात् मेरा ही स्वरूप है ॥ ३२ ॥ जो पुरुष मनुष्य रूप धारण करके गुरु रूप मेरे उपदेश से ससाररूपी समुद्र के पार लगते हैं, हे ब्राह्मण! वह पुरुष चारों वर्णों और चारों आश्रमों में चतुर हैं ॥ ३३ ॥ ज्ञान के देने वाले गुरु से अधिक सेवा—योग्य और कोई नहीं है। इसलिये उन गुरु के भजन से अधिक और कोई धर्म नहीं है। सब प्राणियों का आत्मा मैं, जैसा गुरु की सेवा से प्रसन्न होता हूँ, ऐसा ब्रह्मचर्य, यज्ञ, वानप्रस्थ, गृहस्थ और सन्यास धर्म से भी प्रसन्न नहीं होता।

चौ०.—वे गुरुदेव परम सुखदाई।
जिनकी महिमा कही न जाई॥
उनकी कृपा कहूं कहँ ताँई।
कुशल क्षेम से हैं तेहि ठाँई॥
इक अक्षर पढ़िये जेहि पाहीं।
तेहिते उऋण हूजिये नाहीं॥
हम तो विद्या सब पढ़ लीन्ही।
गुरु की टहल कछू नहिं कीन्ही॥

दोहा:—गुरु सेवा सुखम महा चित दै करे जु कोय।
जो मन में इच्छा करे, सो सब पूरण होय॥

सोरठा:—गुरु बिन मिलहि न ज्ञान, ज्ञान बिना नहिं मोक्ष है।
याते गुरु समान, और वस्तु नहिं जगत में॥

चौ०:—जो गुरु सेवा में मन लावे,
सो मोको चित न नित भावे।
जे नर धर्म कर्म नहिं जानें,
गुरु गोविन्द एक कर मानें।



गुरु की सेवा की तुम जैसी, जग में कौन करत है ऐसी।
हम नित मति यह दहिं मनीषा, तुम पर कृपा करें जगदीशा॥
सुभग भाग जगमें नर सोई, जा पर कृपावन्त गुरु होई।
गुरु-प्रसाद है अति सुखदाई, जाते सफल भक्ति हम पाई॥

गुरु की कृपा से ही मनुष्य पूर्ण मनोरथ होकर शान्ति को प्राप्त होता है ॥४३॥ तब सुदामा बोले:– हे कृष्ण चन्द्र ! हे जगत् के गुरु ! सत्य सङ्कल्प ! तुम्हारे संग हमारा गुरु के पास वास हुआ था फिर हमको कौन वस्तु की प्राप्ति न हुई ! अर्थात्– सब वस्तु पा चुके हैं ॥४४॥ हे समर्थ ! सम्पूर्ण कल्याण दायक छन्दोमय-वेद आपकी मूर्ति है ऐसे आपने गुरु के यहाँ वास किया ! यह तो लीला मात्र है–( केवल जगत् को मार्ग दिखलाने के लिए ही चेष्टा है ) ॥ ४५ ॥

—( श्रीमद्भागवत स्कंध १० अ० ८० श्लोक ४३–४५ )

(च) परीक्ष्य लोकान्कर्मचितान् ब्रह्मणोनिर्वेद मायान्नास्त्य-कृतः कृतेन। तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् ॥ —( श्रुतिः )

भावार्थः—तमाम कर्मों द्वारा मिलने वाले लोक विनाशी हैं, ऐसा विश्वास कर ब्राह्मण ( मुमुक्षु ) को वैराग्य युक्त होना चाहिये। नित्य वस्तु की प्राप्ति कदापि अनित्य के द्वारा नहीं हो सकती, उस 'नित्य' को जानने के लिये समिध हाथ में लेकर ( अर्थात् शिष्य भाव से ), वेदपारंगत, ब्रह्मनिष्ठ गुरु की शरण में ही जाना चाहिये, क्योंकि–बिना ब्रह्मश्रोत्रिय, ब्रह्मनिष्ठ गुरु की कृपा के 'नित्य वस्तु' की प्राप्ति नहीं होती।

(स) चौ०:—गुरु बिन भव निधि तरै न कोई।
जो विरंचि शंकर सम होई ॥१॥
—( रामायण तुलसीकृत उ० का० )

गुरु महिमा :—

शत्रु हुन मित्र कोऊ जाके सब है समान;
देह को ममत्व छाडि, आत्मा ही राम है ?
और हुं उपाधि जाके कबहुन देखियत;
सुखके समुद्र मे रहत आठो जाम हैं ॥
रिद्धि अरु सिद्धि जाके हाथ जोरि आगे खड़ा;
सुन्दर कहत ताके सब ही गुलाम हैं।
अधिक प्रशंसा हम कैसे करि कहि सकैं ॥१॥

दोहा—गुरु सेवा दुर्लभ महा, चित दे करे जु कोय।
जो मन में इच्छा करे, सो सब पूरण होय॥

सोरठा—गुरु बिन मिलहिं न ज्ञान, ज्ञान बिना नहिं मोक्ष है।
यातें गुरू समान, और वस्तु नहिं जगत में॥

चौ०—जो गुरु सेवा में मन लावे,
सो मोको चित में नित भावे।
जे नर धर्म कर्म नहिं जानें,
गुरु गोविन्द एक कर मानें।

* * * *

गुरु की सेवा की तुम जैसी जग में कौन करत है ऐसी।
हम नित प्रति यह देहिं असीसा। तुम पर कृपा करें जगदीशा॥
सुभग भाग जगमें नर सोई, जा पर कृपावन्त गुरु होई।
गुरु-प्रसाद है अति सुखदाई, जाते सकल भक्ति हम पाई॥

गुरु की कृपा से ही मनुष्य पूर्ण मनोरथ होकर शान्ति को प्राप्त होता है ॥४३॥ तब सुदामा बोले– हे देव देव ! हे जगत् के गुरु ! सत्य संकल्प ! तुम्हारे संग हमारा गुरु के पास वास हुआ था, फिर हमको कौन वस्तु की प्राप्ति न हुई ? अर्थात्– सब वस्तु पा चुके हैं ॥४४॥ हे समर्थ ! सम्पूर्ण कल्याण दायक, कल्याणमय-वेद आपकी मूर्ति है ऐसे आपने गुरु के यहाँ वास किया ! यह तो लीला मात्र है–( केवल जगत् को मार्ग दिखलाने के लिये ही चेष्टा है ) ॥ ४५ ॥

—( श्रीमद्भागवत स्कंध १० अ० ८० श्लोक ४३–४५ )

(ब) परीक्ष्य लोकान्कर्मचितान् ब्रह्मणोनिर्वेद मायान्नास्त्य-कृतः कृतेन। तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् ॥ —( श्रुतिः )

भावार्थः—तमाम कर्मों द्वारा मिलने वाले लोक विनाशी हैं, ऐसा विश्वास कर ब्राह्मण ( मुमुक्षु ) को वैराग्य युक्त होना चाहिये। नित्य वस्तु की प्राप्ति कदापि अनित्य के द्वारा नहीं हो सकती, उस 'नित्य' को जानने के लिये समिध हाथ में लेकर ( अर्थात् शिष्य भाव से ), वेदपारंगत, ब्रह्मनिष्ठ गुरु की शरण में ही जाना चाहिये, क्योंकि–बिना ब्रह्मश्रोत्रिय, ब्रह्मनिष्ठ गुरु की कृपा के 'नित्य वस्तु' की प्राप्ति नहीं होती।

(स) चौ०:—गुरु बिन भव निधि तरै न कोई।
जो बिरंचि शंकर सम होई ॥१॥
—( रामायण तुलसीकृत उ० कां० )

गुरु महिमा :—

शत्रु हुन मित्र कोऊ जाके सब है समान;
देह को ममत्व छांडि, आत्मा ही राम है ?
और हुं उपाधि जाके कबहुन देखियत,
सुखके समुद्र में रहत आठो जाम है ॥
रिद्धि अरु सिद्धि जाके हाथ जोरि आगे खड़ा;
सुन्दर कहत ताके सब ही गुलाम हैं।
अधिक प्रशंसा हम कैसे करि कहि सकैं ॥१॥

ज्ञानको प्रकाश जाके अन्धकार भयो नाश,
दूर अभिमान जिन तज्यो जान ज्ञान भी।
सोई सुख सागर उजागर वैराग जु,
जाके बैन सुनत विस्मय है विकार भी।
अगम अगाध मति कोऊ नहिं जान गति,
आतमा को अनुभव अधिक अपार भी।
ऐसे गुरु देव यह सीख तिहुँ लोक माँहीं,
सुन्दर विराजमान शोभत उदार भी ॥४॥

गुरु के प्रसाद बुद्धि उत्तम दशा को गहै,
गुरु के प्रसाद भव दुःख विसराइये।
गुरु के प्रसाद प्रेम प्रीति हू अधिक बाढ़ै,
गुरु के प्रसाद राम नाम गुन गाइये।
गुरु के प्रसाद सब योग की युगति जानै,
गुरु के प्रसाद शून्य में समाधि लाइये।
सुन्दर कहत गुरुदेव जु कृपालु होय
तिनके प्रसाद तत्त्व ज्ञान पुनि पाइये ॥५॥

श्लोक—तयोर्नित्यं कुर्यादाचार्यस्य च सर्वदा।
तेष्वेव त्रिषु तुष्टेषु तपः सर्व समाप्यते ॥

माता पिता और आचार्य ( गुरू ) का हमेशा प्रिय काम रखा करना इन तीनों को सम्मान देकर प्रसन्न रखने में समस्त तपका समापन हो जाता है।

श्लोकः—इम लोकं मातृ भक्त्या पितृ भक्त्या तु मध्यमम् ।
गुरु शुश्रूषया त्वेव ब्रह्मलोकं समश्नुते— ॥

माता की भक्ति से इस लोक का पिता की भक्ति से अन्तरिक्ष लोक का और गुरु की से ब्रह्मलोक का सुख प्राप्त होता है ।

श्लोकः—सर्वे तस्याहता धर्मायस्यैते भय आरताः ।
अनादृतास्तु यस्यै ते सर्वास्तस्याऽफला क्रिया ॥

जो ऊपर बताये हुए तीनों माता पिता और गुरु का यथा शास्त्र विधि आदर सत्कार करना है वह सर्व धर्मों का आदर करता है ऐसा जानना और जो इन तीनों का अनादर करता है, उसकी सब क्रियायें निष्फल जाती हैं ।

श्लोकः—यथा खनन्खनित्रेणनशे वार्यधिगच्छति ।
तथा गुरुगतां विद्यां शुश्रुषु रधिगच्छति ॥

जिस प्रकार कुदाल से जमीन खोदते खोदते मनुष्य जल प्राप्त करलेता है । उसी प्रकार गुरु की सेवा करते २ गुरु मे रही विद्या को प्राप्त की जा सकती है ।

श्लोक —असमाप्ते शरीरस्य यस्तु शुश्रूयते गुरुम् ।
सासगच्छत्यजस्त विप्रो ब्राह्मण सदम् शाश्वतम् ॥

जो शिष्य गुरु की देहान्त पर्यन्त उनकी सेवा करता है वह अनायास ही ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है ।

—( मनुस्मृति २ )

अर्थात्ः—मुग्ध नपुंसक, विकल मन, विन विवेक दुर्भाग।
नीच कर्म नीचहि करै, गुरु निन्दा मे राग ॥१॥
कविवर हरदयाल जी।

(ब) गुरुद्रव्यापहर्तृणां, तेजोहानिर्दरिद्रता।
दुर्मृत्युश्च महारोगो, धनहानि. सदा भवेत् ॥
—( सूक्तावली )

अर्थात्ः—जो गुरु के धन ( कीर्ति को कुतर्कना द्वारा, निन्दा द्वारा ) को हरण करेगा; वह तेज से हीन, विभूति से रहित हो दुखी होकर मरेगा—बुरी मौत मरेगा, सदा रोगी रहेगा, तथा—

"धर्मादि टरैं नरकै सुपरै। उपजे पुनि तै श्वपचादि घरै॥"

धर्मादि पदार्थों से टल कर नर्क में पड़ेगा और—नर्क भुगतने पर जब जन्म होगा तो श्वपच भंगी या ऐसी ही जाति में जन्म पावेगा—मोक्ष की तो बात ही छोडो।

(स) सवैयाः—

सन्त सुखी गुरु-भक्त सुखी, वह जीव दुखी गुरुद्रोहि जो होवे।
मान चहै गुरु देवन से, नहिं मान मिले तो कुछिद्रहि जोवे॥
ठौर नहीं त्रय लोक विषे, तज दैव तिसे तव सिर धुनि रोवे।
नित्यानन्द कहै गुरुद्रोहि नहिं, सोई शिष्य सदा निचत से सोवे॥

दोहाः—गुरु की नित पूजा करे, धरे प्रेम से ध्यान।
उनकी कृपा कटाक्ष से, होय ब्रह्म का ज्ञान॥
—( नित्यानन्द विलास ५–१४ )

ॐ गुरु कीरति [४]अपरोक्ष, मुमुक्षु जन करता,
ॐ मुमुक्षु जन करता, नुगरा कुभक्त [५]करके,
ॐ नुगरा कुभक्त करके, शून्य मोक्ष से होता ॥

ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥३॥

भावार्थः—हे प्रणव रूप गुरुदेव ! मुमुक्षु जन आपकी प्रत्यक्ष कीर्ति (गुण-गान) करके मोक्ष प्राप्त करता है—निश्चय करके मोक्ष प्राप्त करता है, और नुगरा कुभक्त करके मोक्ष से निर्मुक्त होता है—निश्चय करके विमुख होता है [हे शान्ति दाता गुरुदेव ! मुझे विक्षेप रहित बना 'शान्त' बनाइये]
हे प्रणवरूप गुरुदेव ! आपकी जय हो ! जय हो ! जय हो ! ॥३॥

---

(४) श्लोक—प्रत्यक्षे गुरवः स्तुत्याः परोक्षे मित्रबान्धवाः ।
कर्मान्ते दास भृत्याश्च न च पुत्रा न च स्त्रियः ॥
—(सूक्तावली)

दोहा—

गुरु कीरति को प्रगट कर यश बान्धव मित्र परोक्ष कहै ।
भृत दास जन्में कर्मान्त गहै अपना सुत जोय कभी न कहै ॥१॥
कविवर-हरदयाल जी।

(५) कुभक्ता विकला मूर्खा, निर्दयका लघु सत्त्वः ।
नीचकर्मकरा नीचा गुरुदूषणकारकाः ॥१॥
—(गुणावली)

जिस साधु मे ये सब गुण वर्तमान हों उसे सद्गुरु जान कर उसी का समागम करना [ कर बन्दगी विवेक की, वेश धरे सब कोय। वह बन्दगी वहि जान दे, जहँ शब्द विवेक न होय। ]

शिष्यः—हे स्वामिन् ! आपने सद्गुरु के लक्षणों में श्रोत्रिय और ब्रह्मनिष्ठ ऐसे दो विशेषण बतलाये, यदि—इन दो मे से किसी एक ही विशेषण वाला कोई गुरु होय, तो क्या उससे कल्याण नहीं हो सकता ?

गुरुः—हे शिष्य ! निःसन्देह एक विशेषण वाले गुरु से यथार्थ बोध प्राप्त नहीं होता। इसलिये दोनों विशेषणों युक्त गुरु की शरण में जाना उचित है। इस पर तुझे एक दृष्टान्त सुनाता हूँ सो ध्यान देकर सुनः—

अपने घर को जाने वाला कोई पुरुष मार्ग से जारहा था। चलते २ उसके रास्ते मे एक नदी आई। उस नदी को पार होने के लिये वह पथिक नदी किनारे के मनुष्यों से नदी पार होने की युक्ति पूछने लगा। उसकी बात को सुन कर एक पुरुष जो शरीर से हृष्ट पुष्ट और चलने में बलवान, किंतु आँख से अन्धा था, उसने कहा कि 'यदि तू मेरे कन्धे पर बैठे तो मैं तुझे उस नदी के पार पहुचादूं'। उस अन्धे की बात को सुन कर उपर्युक्त पथिक विचार करने लगा कि—जो स्वयं आंख से अन्धा है—जिसको नदी का दूसरा किनारा

ॐ गुरु श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ, लक्षण श्रुति कहती,
ॐ लक्षण श्रुति कहती, अभय दान के दाता,
ॐ अभय दान के दाता, गुरु सम नहीं कोई ॥
ॐ जय जय जय गुरुदेव ॥४॥

भावार्थः—हे ब्रह्म रूप गुरुदेव! आप वेद प्रतिपादित ब्रह्मश्रोत्रिय तथा—ब्रह्मनिष्ठीय लक्षणों से सुशोभित हैं। निश्चय करके वेदोक्त (ब्रह्म श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ) लक्षणों से सुशोभित हैं आपके समान अभय दान का दाता दूसरा नहीं है—हे गुरुदेव! आप के समान अभय दान का दाता दूसरा नहीं है—निश्चय दूसरा नहीं है [मुझे कृपा कर मल विक्षेपादि से अभय कीजिये] हे ब्रह्म रूप गुरुदेव! आपकी जय हो! जय हो! जय हो! ॥४॥

---

(१) श्रीराम गुरु अपने वेदान्त ग्रन्थ पञ्चीकरण में आज्ञा करते हैं—

हे शिष्य! साधु उसे कहते हैं जो स्वधर्म का त्याग नहीं करता, जिसमें समदृष्टि, वैराग्य शान्ति दान्ति धीरज दया, अदम्भ अमान अक्रोध क्षमा अक्षेप, शुचित्व आदि शुभ गुण स्वभाव से ही रहते हैं। जो श्रोत्रिय अर्थात्—वह [ब्रह्मरूप अहि ब्रह्मवित् ताकी वाणी वेद। माया अथवा सम्बन्ध कारन भेद भ्रम छेद।] को जानने वाला और ब्रह्मनिष्ठ अर्थात्—ब्रह्म स्वरूप में सत्य निष्ठा रखने वाला होता है।

जिस साधु मे ये सब गुण वर्तमान हों उसे सद्गुरु जान कर उसी का समागम करना [ कर बन्दगी विवेक की, वेश धरे सब कोय। वह बन्दगी वहि जान दे, जहँ शब्द विवेक न होय। ]

शिष्यः—हे स्वामिन्! आपने सद्गुरु के लक्षणों में श्रोत्रिय और ब्रह्मनिष्ठ ऐसे दो विशेषण बतलाये, यदि-इन दो में से किसी एक ही विशेषण वाला कोई गुरु होय, तो क्या उससे कल्याण नहीं हो सकता?

गुरुः—हे शिष्य! निःसन्देह एक विशेषण वाले गुरु से यथार्थ बोध प्राप्त नहीं होता। इसलिये दोनों विशेषणों युक्त गुरु की शरण में जाना उचित है। इस पर तुझे एक दृष्टान्त सुनाता हूँ सो ध्यान देकर सुनः -

अपने घर को जाने वाला कोई पुरुष मार्ग से जारहा था। चलते २ उसके रास्ते में एक नदी आई। उस नदी को पार होने के लिये वह पथिक नदी किनारे के मनुष्यों से नदी पार होने की युक्ति पूछने लगा। उसकी बात को सुन कर एक पुरुष जो शरीर से हृष्ट पुष्ट और चलने मे बलवान, किंतु आँख से अन्धा था, उसने कहा कि 'यदि तू मेरे कन्धे पर बैठे तो मै तुझे उस नदी के पार पहुंचादूं'। उस अन्धे की बात को सुन कर उपर्युक्त पथिक विचार करने लगा कि-जो स्वय आंख से अन्धा है-जिसको नदी का दूसरा किनारा

देख भी नहीं पड़ता है, वह मुझे कैसे पार उतार सकेगा? इस लिए ऐसे पुरुष के विश्वास पर जाना भय जनक है। अपने हाथ से अपने पैर में कुल्हाड़ी मारना है। यह विचार कर पथिक ने अंधे से कह दिया कि–'मैं तेरे साथ नदी पार उतरने नहीं जा सकता'। उसी समय उसी स्थान पर एक दूसरा पंगु पुरुष बैठा हुआ था। वह आंख से देख तो सकता था किन्तु पैर से चल नहीं सकता था। उसने पथिक से कहा कि 'भाई! तुझे दूसरे के साथ जाने की जरूरत नहीं है। नदी मे कहां कितना पानी है सो मैं खूब जानता हूं। इस लिये मेरे बताये मार्ग से जा तो सहज में ही पार उतर जावेगा'। इतना कह उस पंगु ने मार्ग का निदर्शन इस प्रकार किया कि, इस किनारे से जरा नीचे उतर कर बीस कदम सीधे चले जाना फिर दाहिनी ओर फिर कर चले जाना बस पार उतर जावोगे'। उस पंगु के वचन को सुन कर पथिक ने फिर विचार किया कि–'यह स्वयं पैर बिना है, यह किसी दिन नदी में क्या गया होगा? तब इसको पानी की गहिराई और उथलाई की खबर ही क्या? इस लिये यदि मैं इसके कहने पर नदी लांघने गया और नदी मे किसी जगह पानी अधिक आगया और उसमें डूबने लगा तब? उस समय यह पंगु मेरी क्या सहायता कर सकता?" इस प्रकार विचार कर उस पंगु की बात भी पथिक ने नहीं मानी। यद्यपि यह पंगु सत्य भी कहता होगा और पानी भी थोड़ा होगा तथापि–उस पथिक को पंगु के वचन पर विश्वास नहीं आया। इसलिये वह उस पार भी नहीं जा सका।

इतने ही में एक तीसरा मनुष्य दैवेच्छा से आ पहुँचा, जो आँखों से देख सकता था, और पैर से चल भी सकता था, तथा तैरन में भी समर्थ और नदी की गहराई उथलाई को जानने वाला था। पथिक की बात को सुनकर उसने कहा कि-'तू मेरे साथ आ, मैं तुझे पार लगा दूं।' पथिक को उस के वचन पर झट विश्वास आया और उसी आदमी के पीछे पीछे चलके सहज में ही नदी पार उतर कर स्वदेश को पहुच गया।

## उपर्युक्त दृष्टान्त का सिद्धान्त।

(१) ब्रह्म स्वरूप को प्राप्त होने की इच्छावाले मुमुक्षु को स्वदेश जाने वाला पथिक समझना चाहिये। (२) जन्म मरण रूपी प्रवाह करके युक्त ससार रूप नदी है, (३) नदी किनारे बैठा हुआ अन्धा श्रोत्रिय अर्थात्-केवल वेदशास्त्र जानने वाला पुरुष है, जिसको शास्त्र निरूपण रूपी पांव तो है, किन्तु-दूसरे किनारे रूपी ब्रह्म को देखने की शक्ति नहीं, इससे केवल श्रोत्रिय गुरु की सहायता से स्वस्वरूप की प्राप्ति होती नहीं है, (४) पंगु को केवल ब्रह्मनिष्ठ जानना जिसको गुरु प्रसाद से ब्रह्म का अपरोक्ष ज्ञानरूपी नेत्र तो हैं जिससे संसाररूपी नदी के उस पार के किनारारूप परब्रह्म को देखता है किन्तु वेद-वाक्यों के प्रमाण पूर्वक युक्ति से उपदेश करने रूपी पग उसको नहीं है। इससे यदि वह जीव को ब्रह्मरूप की प्राप्ति के लिये उपदेश करता हुआ कहे कि "यह संसार रूपी नदी तुच्छ है, ईश्वर अनुग्रह से यह गोवत्स खुर के समान सहज में ही पार

देख भी नहीं पड़ता है यह मुझे कैसे पार उतार सकेगा ? इस लिये ऐसे पुरुष के विश्वास पर आना मय समझ । है अपने हाथ से अपने पैर में कुल्हाड़ी मारना है । यह विचार कर पथिक ने अंध से कह दिया कि–'मैं तेरे साथ नदी पार उतरने नहीं आ सकता । उसी समय उसी स्थान पर एक दूसरा पंगु पुरुष बैठा हुआ था । वह आंख से देख तो सकता था किन्तु पैर से चल नहीं सकता था । उसने पथिक से कहा कि 'भाई ! तुझे दूसरे के साथ जाने की जरूरत नहीं है । नदी में कहां कितना पानी है सो मैं खूब जानता हूं । इस लिये मेरे बताये मार्ग से जा तो सहज में ही पार उतर जायेगा' । इतना कह उस पंगु ने मार्ग का निदर्शन इस प्रकार किया कि, इस किनार से जरा नीचे उतर कर बीस कदम सीधे चले जाना फिर दाहिनी ओर फिर कर चले जाना बस पार उतर जावोगे' । उस पंगु के वचन को सुन कर पथिक ने फिर विचार किया कि–'यह स्वयं पैर बिना है, यह किसी दिन नदी में क्या गया होगा ? तब इसको पानी की गहिराई और उथलाई की खबर ही क्या ? इस लिये यदि मैं इसके कहने पर नदी लांघने गया और नदी में किसी जगह पानी अधिक आगया और उसमें डूबने लगा तब ! उस समय यह पंगु मेरी क्या सहायता कर सकेगा ?" इस प्रकार विचार कर, उस पंगु की बात भी पथिक ने नहीं मानी । यद्यपि यह पंगु सत्य भी कहता होगा और पानी भी थोड़ा होगा तथापि–उस पथिक को पंगु के वचन पर विश्वास नहीं आया । इसलिए वह उस पार भी नहीं जा सका ।

अर्थः—सद्गुरु को साष्टांग नमस्कार करके और बन्ध क्या ? मोक्ष क्या ? विद्या किसे कहते है ? अविद्या किसका नाम है ? आत्मा कौन है ? परमात्मा कौन ? तथा उनकी एकता किस प्रकार से जानी जाती है ? इत्यादि प्रश्नों तथा सेवा करके प्रसन्न हुये सद्गुरु के पास से परम श्रेष्ठ मोक्षका साधन, अद्वितीय परमात्मा का ज्ञान तू प्राप्त कर। ज्ञानी (श्रोत्रिय) तत्वदर्शी (ब्रह्मनिष्ठ) सद्गुरु तुझे उपदेश करेंगे।

इसी प्रकार श्रीमद्भागवत के एकादश स्कन्ध के तीसरे अध्याय मे प्रवुद्ध नामक योगीश्वर ने राजा जनक से कहा है:-

तस्माद्गुरुं प्रपद्यते जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम् ।
शब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मण्युपशमाश्रयम् ॥

अर्थात्—इस लोक के तथा परलोक के सर्व विषय भोग कर्म-जन्य होने से नाशवान् तथा दुःखदाई हैं। इसलिये उत्तम (नाश रहित परम सुखमय) श्रेय (मोक्ष) को जानने की इच्छा वाले मुमुक्षु पुरुष को वेद के सत्य अर्थ के जानने वाले श्रोत्रिय और परम ब्रह्म को अपरोक्ष अनुभव करके जानने वाले ब्रह्मनिष्ठ तथा शान्तिवान् सद्गुरु की शरण में जाना चाहिये।

७—सद्गुरु धोबी ज्ञान जल, साबू सिरजन हार ।
सुरत शिला पर धोय कर प्रगटे ज्योति अपार ॥
गुरु बिन ज्ञान न ऊपजे, गुरु बिन मिटे न भेद ।
गुरु बिन संशय ना मिटे, जय जय श्री गुरुदेव ॥२७॥

ॐ जयहरि

की साक्षी है, परमात्मा एक अद्वितीय, अखण्ड, असंग अक्रिय, निर्विकार निराकार निर्गुण नित्य प्रत्यगात्मा, देहत्रय से विलक्षण अवस्थात्रय का साक्षी, पंचकोशातीत व्यापक ब्रह्म स्वयम् ज्योति सच्चिदानन्द रूप है। उसी के ज्ञान करके संसार नदी से सहज ही में पार हो जायगा।" यह सत्य उपदेश होने पर भी अन्य मुमुक्षुओं को उनके वचन पर विश्वास नहीं आता है। इसलिये उनके वाक्यों में भी सन्देह रहता है। इसलिये दृष्टान्त में जैसे—

(५) नेत्र और पग दोनों वाले पुरुषकी सहायता से पथिक नदी पार हुआ उसी प्रकार श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ इन दोनों विशेषणों से युक्त सद्गुरु द्वारा ही मुमुक्षु संसार नदी से पार हो सकता है। इसलिये श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरु के ही शरण में जाना उचित है।

अथर्व वेद के मुण्डक उपनिषद् में जिज्ञासुओं को समिधादि भेंट हाथ में लेकर विनयपूर्वक परमतत्त्व के ज्ञान की प्राप्ति के लिये श्रोत्रिय तथा ब्रह्मनिष्ठ दोनों विशेषण वाले गुरु के शरण में जाने का निरूपण किया है। उसी प्रकार भगवान् कृष्णचन्द्र ने भगवद्गीता के चौथे अध्याय के ३४ वें श्लोक में भी कहा है:—

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥

अर्थः—सद्गुरु को साष्टांग नमस्कार करके और बन्ध क्या? मोक्ष क्या? विद्या किसे कहते हैं? अविद्या किसका नाम है? आत्मा कौन है? परमात्मा कौन? तथा उनकी एकता किस प्रकार से जानी जाती है? इत्यादि प्रश्नों तथा सेवा करके प्रसन्न हुये सद्गुरु के पास से परम श्रेष्ठ मोक्षका साधन, अद्वितीय परमात्मा का ज्ञान तू प्राप्त कर। ज्ञानी (श्रोत्रिय) तत्वदर्शी (ब्रह्मनिष्ठ) सद्गुरु तुझे उपदेश करेंगे।

इसी प्रकार श्रीमद्भागवत के एकादश स्कन्ध के तीसरे अध्याय मे प्रबुद्ध नामक योगीश्वर ने राजा जनक से कहा हैः-

तस्माद्गुरुं प्रपद्यते जिज्ञासु' श्रेय उत्तमम्।
शब्दे परे च निष्णात ब्रह्मण्युपशमाश्रयम्॥

अर्थात्‌ः—इस लोक के तथा परलोक के सर्व विषय भोग कर्म-जन्म होने से नाशवान् तथा दुःखदाई हैं। इसलिये उत्तम (नाश रहित परम सुखमय) श्रेय (मोक्ष) को जानने की इच्छा वाले मुमुक्षु पुरुष को वेद के सत्य अर्थ के जानने वाले श्रोत्रिय और परम ब्रह्म को अपरोक्ष अनुभव करके जानने वाले ब्रह्मनिष्ठ तथा शान्तिवान् सद्गुरु की शरण में जाना चाहिये।

७—सद्गुरु धोबी ज्ञान जल, साबू सिरजन हार।
सुरत शिला पर धोय कर प्रगटे ज्योति अपार॥
गुरु बिन ज्ञान न ऊपजे, गुरु बिन मिटे न भेद।
गुरु बिन संशय ना मिटे, जय जय श्री गुरुदेव॥२७॥

ॐ जयहरि

की साक्षी है, परमात्मा एक अद्वितीय, अनन्त, असंग अक्रिय, निर्विकार निराकार निर्गुण नित्य, प्रत्यगात्मा देहत्रय से विलक्षण अवस्थात्रय का साक्षी, पञ्चकोशातीत व्यापक, शुद्ध, स्वयम् ज्योति सच्चिदानन्द रूप है। इसी के ज्ञान करके संसार नदी से सहज ही में पार हो जायगा।" यह सत्य उपदेश होने पर भी अन्य मुमुक्षुओं को उसके वचन पर विश्वास नहीं आता है। इसलिये उनके वाक्यों में भी सन्देह रहता है। इसलिये दृष्टान्त में जैसे:—

(५) नेत्र और पग दोनों वाले पुरुष की सहायता से पथिक नदी पार हुआ इसी प्रकार श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ इन दोनों विशेषणों से युक्त सद्गुरु द्वारा ही मुमुक्षु संसार नदी से पार हो सकता है। इसलिये श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरु के ही शरण में जाना उचित है।

अथर्व वेद के मुण्डक उपनिषद् में जिज्ञासुओं को समित्पाणि भेंट हाथ में लेकर विनयपूर्वक परमतत्त्व के ज्ञान की प्राप्ति के लिये श्रोत्रिय तथा ब्रह्मनिष्ठ दोनों विशेषण वाले गुरु के शरण में जाने का निरूपण किया है। इसी प्रकार भगवान् कृष्णचन्द्र ने भगवद्गीता के चौथे अध्याय के ३४ वें श्लोक में भी कहा है:—

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः॥

अपना आश्चर्य दर्शन देकर दोनों भुजाओं से निवारण करते हुये कहा कि–भाई मैं तो जलमात्र के चढाने से ही प्रसन्न हो जाता हूं तूने वृथा ही अपने शरीर को क्यों कष्ट दिया ?

तमाह चङ्कालमल वर्णाष्वमे यथामि काम वितरामी ते वरम् । प्रियथतो येन नृर्णा प्रपढाता मोह त्वयात्मा भृशम-र्धते वृथा ॥ —( श्रीमद्भा० १० । ८८ । २० )

श्री शिवजी के उपर्युक्त वचनों से यह सहज ही प्रगट होता है कि भगवान् श्री शंकर कितने महा कारुणिक है यह बात श्री शिव के हलाहल पान से और भी अधिक स्पष्ट हो जाती है इसकी सुन्दर कथा श्री मद्भागवत के अष्टम स्कन्ध मे है ।

एक समय देवता और असुरों ने मिलकर क्षीर सागर का मन्थन किया मन्थन होने पर सर्व प्रथम उसमें से महोल्वण हलाहल नामक विष निकला । अति वेग से दशों दिशाओं मे नीचे से उफन कर ऊपर आनवाले प्रतिकार रहित विषको देखकर देवता लोग विष्णु भगवान् से भी रक्षा न पाकर अत्यन्त भीत हो भूतनाथ श्री शंकर जी की शरण में गये । उस समय देव देव महादेव कैलास पर जगदम्बा पार्वती के सहित विराजमान थे । सभी देवता समीप जा, प्रणाम कर उनकी स्तुति करने लगे :—

देव देव ! महादेव ! भूतात्मन् ! भूतभावन ।
त्राहि नः शरणापन्नान्त्रैलोक्य दहनाद्विपात् ॥

आत्म-ज्ञान अत्यन्त दुर्लभ है इस आत्म ज्ञान की अप्राप्ति में गुरु पदवी के योग्य ब्राह्मण शिष्य भाव को पाता है, इस आत्म-ज्ञान की प्राप्ति से शिष्य पदवी के योग्य क्षत्रियादि भी गुरु भाव को प्राप्त हुये हैं। इसलिये आत्म-ज्ञान ही गुरुपने का सम्पादक है। आत्म-ज्ञान में जैसी महत्ता है, वैसी दूसरे किसी में नहीं। इसी कारण से छान्दोग्योपनिषद् में 'ज्ञान के समान दक्षिणा का अभाव' कहा है। आत्म-ज्ञान की प्राप्ति कराने वाले गुरु को जो शिष्य समुद्र पर्यन्त पृथ्वी दक्षिणा रूप में देवे तो भी आत्म-ज्ञान के समान वह दक्षिणा नहीं। इस लिये आत्म-ज्ञान ही सबसे अधिक है। गुरु शब्द अधिक अर्थ का वाचक है। परन्तु इन सबसे अधिक अद्वितीय आत्मा है, इस अद्वितीय आत्मा को विषय करनेवाला आत्म-ज्ञान अधिक है। इससे सिद्ध होता है कि जिस अद्वितीय आत्मा का साक्षात्कार हुआ है वह ही गुरु पदवी के योग्य है। परन्तु जिसे आत्म-साक्षात्कार हुआ नहीं वह सर्व प्रकार से शिष्य पदवी के योग्य है।

—( कौषीतकी उपनिषद् )

— ० —

## अभयदान के दाता-गुरु।

वृकासुर जब जगद्गुरु भोलानाथ शिवजी की सकाम आराधना में अपना शरीर काट २ कर हवन करने लगा तब महा कारुणिक श्री शङ्कर जी ने अग्नि कुण्ड से प्रगट हो उस

